

# सन्निपात ज्वर चिकित्सा

विद्यालयोंके छात्र एवं चिकित्स     लिये पथ प्रदर्शक
एवं सहायक आयुर्वेदिक चिकित्सा-ग्रन्थ ।

—:लेखक:—


श्री वि० स० मारवाड़ी अस्पताल कलकत्ता के प्रधान चिकित्सक,
श्री राणीसती आयुर्वेद भवन लि० कलकत्ता,
एवं राजस्थान सिनेटोरियम झूंझन के
संस्थापक

कविराज

श्री चक्रपाणि शर्म्मा आयुर्वेदाचार्य



प्रकाशक:—

श्री राणी सती आयुर्वेद भवन लि०
५२ नं० बड़तल्ला स्ट्रीट,

प्रथम संस्करण

सं० २००७ ]     [ मू० सजिल्द [illegible]) रु०

प्रकाशक—
कविराज सतीशचन्द्र शर्म्मा एम० ए० एम० एस,
श्री राणीसती आयुर्वेद भवन लि०
५२ नं० बड़तल्ला स्ट्रीट,
कलकत्ता।

पुस्तक प्राप्ति स्थान—
वैद्य चक्रपाणि शर्म्मा
श्री वि० स० मारवाड़ी अस्पताल
११८ नं० एमहर्स्ट स्ट्रीट,
कलकत्ता।

मुद्रक :—
पन्नालाल गोयनका
श्री भारती प्रेस
२८, बाँसतल्ला लेन, कलकत्ता।

# समर्पणम्

"पाणिनीयात पत्रेण—पवित्रं यस्य तन्मुखम्
तत् पितुश्चरणौ वन्दे—ग्रन्थार्पण प्रसङ्गतः ॥

तत् सौष्ठव व्यसनि वैद्यकला शरीरम्
नो जात्व वद्य मय मामय मभ्युपैति ।
शक्त्यादयो दधति साम्थगतिं त्रयोऽपि
ते यत्र धातव इवाऽविकृत प्रतिष्ठाः ॥ १ ॥

भैषज्य रत्न मुपधातु मिवोपनीय
शक्त्या निसर्ग विकृतोद् गमयाऽर्पितंते ॥
भूयात् पितुश्चरणयोः किल वर्धमान
व्युत्पत्तिशाण फलकार्पण "नैपुणेन"
नाना प्रयोग निवहैः (चयैः) खलु स्वानुभूतै
रादाय चेतसि दधत् परितोष मुद्राम् ।
"भैषज्य पुस्तक मथाऽर्पयतिस्म भक्त्या"
तच्चक्रपाणि रधुना जनकाय नूनम् ॥

अशेष भिषगग्रगण्याः शरण्याः शास्त्रपद्धतेः
गुरवो वन्दनीया मे यादव ज्यौतिर्मयाऽभिधाः

—ग्रन्थकर्ता

# सम्मतियाँ

विशुद्धानन्द सरस्वती मारवाड़ी अस्पताल, कलकत्ताके आयुर्वेदीय विभागके प्रधान चिकित्सक श्री पण्डित चक्रपाणि शर्मा जी की लिखी हुई "सन्निपात ज्वर चिकित्सा" का मैने परिदर्शन किया। इस पुस्तकमें सुयोग्य लेखकने विविधसन्निपात ज्वरोंकी परीक्षा और चिकित्साका आयुर्वेदीय तथा आधुनिक चिकित्सा पद्धतिसे विधिवत् वर्णन किया है। इसका लेखन मुख्यतः आतुरालयमें रखे हुए रोगियों पर किये गये प्रयोगोंके आधारपर किया गया है, अतएव यदि कहा जाय कि एक सुचिकित्सकने अपना चिरसंचित प्रयोग सिद्ध अनुभव वैद्यों और आयुर्वेदके नवीन स्नातकोंके उपकारार्थ पुस्तकाकारमें संकलन कर रख दिया है तो यह अतिशयोक्ति न होगी। मेरे विचारमे यह पुस्तक उपादेय है। इसलिए मैं सुहृद्वर पण्डित चक्रपाणिजीका इसके लेखनके निमित्त विशेष अभिनन्दन करता हूं और आशा करता हूं कि आपका यह प्रयास अन्य सुयोग्य वैद्य विद्वानोके लिये अनुकरणीय होगा।

दुर्गादत्त शास्त्री

११—१०—५० प्रधान चिकित्सक मारवाड़ी अस्पताल, बनारस

भूतपूर्व सभापति

निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठ



वि० स० मारवाड़ी अस्पताल के संस्थापक स्व० श्री रायबहादुर रामजीदासजी बाजोरिया

आपही की प्रेरणासे यह ग्रन्थ लिखा गया है।

# कतिपय सम्मतयः

रामाश्रम हरिद्वार
२३-६-१६५०

श्री विशुद्धानन्द सरस्वती मारवाड़ी अस्पताल के वैद्यराज पं० चक्रपाणि जी द्वारा निर्मित "सन्निपात ज्वर चिकित्सा" पुस्तक पढ़कर अत्यधिक सन्तोष हुआ। इस ग्रन्थके संकलनमें आयुर्वेदिक चिकित्साके साथ २ तुलनात्मक पाश्चात्य चिकित्सा भी संकलित होने के कारण यह ग्रन्थ समयोपयोगी हुआ है। विशेषतः पंडित जी की स्वानुभूत चिकित्सा अत्यधिक उपादेय एवं ज्ञानप्रद है। मेरा विश्वास है कि इससे छात्र मण्डली तथा नवीन वैद्य बहुत लाभ उठा सकते हैं।

मैं आशा करता हूँ कि पंडित जी अन्य रोगोंपर भी ग्रन्थ लिखकर आयुर्वेदके प्रचारमें सहायक होंगे।

कविराज ज्ञानेन्द्रनाथ सेन
बी० ए० कविरत्न
भू० पू० प्रिंसिपल ऋषिकुल आयुर्वेदिक कालेज
हरिद्वार।

कविराज श्री पं० चक्रपाणिजी जोशी आयुर्वेदाचार्य द्वारा लिखित "सन्निपात ज्वर चिकित्सा" का अवलोकन कर अत्यन्त प्रसन्नता हुई। सन्निपात ज्वरकी चिकित्सा करना साधारण कार्य नहीं है, उसमें अशेषशास्त्र निष्णात अनुभवी चिकित्सक भी भ्रान्त हो जाते हैं। वस्तुतः "मृत्युना सह योद्धव्यं सन्निपातं चिकित्सता" यह वाक्य अतिशयोक्ति पूर्ण नहीं है। अतः उक्त पुस्तक लिखकर वैद्यराज जोशीजीने आयुर्वेद विद्यार्थियों और नवचिकित्सकों का बहुत उपकार किया है। सन्निपात ज्वरके विभिन्न रोगियों पर जोशीजी द्वारा अनुभूत चिकित्साका उल्लेख पुस्तककी विशेषता है। पुस्तककी भाषा अत्यन्त सरल तथा सुबोध है। आशा है वैद्यसमाज पुस्तकको अपना कर लेखक का उत्साहवर्धन करेंगे।

मुकुन्दीलाल द्विवेदी शास्त्री
ता० २५-६-५०
D. I. M. S., आयुर्वेदाचार्य,
प्रोफेसर, ऋषिकुल आयुर्वेदिक कालेज
हरिद्वार।

I have read सन्निपात ज्वर चिकित्सा by Sree Chakrapaniji Rajvaidya. It is an excellent book as far as the information on the subject is concerned. It contains all possible scientific informations regarding Allopathy, Homeopathy and Ayurveda with reference to typhoid fever and other allied fevers. It is practically a small encyclopaedia of similar fevers on the subject named in the book. So to an erudite scholar it is the best possible book but it will prove to be a puzzle to an Ayurvedic practitioner of the day. There are so many conflicting views as regards the diagnosis and treatment of different systems that one is sure to be puzzled if he tries to arrive at a synthetical out-look. So a physician to whatever group he may belong would do well to reap its full value if he becomes conversant on his own background first from his own love and looks for supplementary information from other systems comparatively when he is in dillema. It is crystal clear that the author is a Versatile Scholar and deserves high approbation from scholars of his type.

**Vijoyakali Bhattacharya**
*Ex-General Secretary,*
*(All India Ayurveda Congress)*
*Editor, the Ayurvedajagat.*

Calcutta
30th September, 1950.

नेत्रपथ मानीय परमानन्द सन्दोह :—समजनि चक्रपाणि जोशी विरचित सन्निपात ज्वर-चिकित्साख्यं ग्रन्थम्। तत्र च युक्तिपूर्णां प्रत्ययोत्पादिनीमसाधारणी विषय स्थापनशैली प्रकृष्टां प्रौढ़िं विस्मयोत्पादिकां ग्रन्थचमत्कृतिं समीक्ष्य परमसन्तोष मलम्भि।

विषय प्रतिपादने स्वाभाविक विकाश दृष्टया न कश्चित् दोषो विरोधश्च प्रतिभाति, प्रत्युत भवत्यपूर्वाऽनुभूतिरध्ययन वेलायाम्।

अयंह्युतरकालिकः प्रतिभाप्रभावस्तनश्रीमत. किन्तु सर्वतः प्रथममेव यदद्भुतंप्रातिभं काय मुद भावितं श्रीमता तेनहिनूनं विस्मयेरन् विवेकिनोप्यायुर्वेदविदा विद्वांसः।

श्रीमतः कृतिकल्पलतिकाप्रतिपत्रं समुद् गमयति नानाविध विज्ञान निचयम्। ददाति सद्वैद्यकर्मफलानि, अपनयति अज्ञानानि प्रयच्छति नव्यप्राच्य विषयम्, अनुकूलयति तर्जयति च नव शिक्षादीक्षितान्डाक्टर पदाभिधेयान् पण्डित प्रवरान्।

न केवल मन्तेवासिनामुपकाराय प्रत्युत ज्ञानसंवर्द्धनाय शास्त्रपारदृश्वनां विदुषामपि। आयुर्वेद जगतिनव्यांचमत्कृतिं विधास्यतीति।

वैद्य मणिराम शर्मा
सभापति—
नि० भा० आयुर्वेद विद्यापीठ, देहली
तथा प्रिंसपल
श्रीहनुमान आयुर्वेद विद्यालय,
रतनगढ़ ( बीकानेर )

ता० २०-६-५०

॥ श्री ॥

कलकत्ता
ता० १५-६-५०

सन्निपात ज्वर जैसे कठिन विषयको प्रस्तुत पुस्तकमें भारतीय आयुर्विज्ञान एवं पाश्चात्य चिकित्सा पद्धतिमें निरूपित निदान और चिकित्सा का समन्वय करके आयुष्मान् कविराज चक्रपाणि शर्माने बहुत सुन्दर ढंगसे सरल करने का प्रयत्न किया है। यह सत्प्रयत्न लेखकके कठिन परिश्रम, आलोचनात्मक अध्ययन एवं सूक्ष्म विवेचनका फल है। ग्रन्थमें तुलनात्मक ढंगसे आयुर्वेदीय एवं पाश्चात्य ज्वर चिकित्साओं की युक्तियुक्त एवं व्यवस्थित व्याख्या करने की चेष्टा की गई है। ऐसी ही व्याख्याओंसे एलोपैथिक तथा अन्य पद्धतियोंके चिकित्सक और जन साधारण सुप्राचीन आयुर्वेदीय पद्धतिकी वास्तविक महत्ताको समझ सकेंगे। कुछ क्षेत्रोंमें आयुर्वेदके विरुद्ध फैली हुई निर्मूल धारणाओंको दूर करनेके लिए ऐसे सभी प्रयत्न श्लाघ्य हैं। यह अनुभव पूर्ण ग्रन्थ सभीके लिए उपयोगी सिद्ध होगा।

कृष्णदत्त वैद्य
पाटन निवासी
प्र० चिकित्सक
कृष्ण आरोग्य मन्दिर,
कलकत्ता।

॥ श्रीः ॥

श्री कविराज चक्रपाणि जी जोशीकृत "सन्निपात ज्वर चिकित्सा" की एडवान्स कापीका मैने आद्योपान्त निरीक्षण किया। पुस्तक वैद्य और आयुर्वेद विद्यार्थियोंके लिये उपादेय है।

मैं आशा करता हूं कि वैद्य समाज इस पुस्तकका समादर कर लेखक का प्रोत्साहन बढ़ावेंगे।

कविराज प्रतापसिंह
डाइरेक्टर आयुर्वेद विभाग,
राजस्थान।

ता० २०-६-५०

दादू महाविद्यालय
जयपुर

पिछले चार पांच वर्षोंमें आयुर्वेदसम्बन्धी नवनिर्माण व प्रकाशनका कार्य पर्याप्त प्रगति पर है। इस समयमें स्वास्थ्य व चिकित्साके क्षेत्रमें उपयोगी ग्रन्थोंका निर्माण व प्रकाशन हुआ है। प्रस्तुत पुस्तक "सन्निपात ज्वर चिकित्सा" भी उनमेंसे एक है। पुस्तक के लेखक विद्वान व योग्य चिकित्सक वैद्य श्रीचक्रपाणि आयुर्वेदाचार्य हैं। इस समय आप विशुद्धानन्द सरस्वती मारवाड़ी अस्पतालमें आयुर्वेद विभागके अध्यक्ष हैं।

कहनेकी आवश्यकता नहीं कि आपको यहां अपने "आयुर्वेद-विभाग" के आतुरालयमें बराबर सन्निपातके अनेक रोगियोंकी चिकित्सा करनेका अवसर आता है। आगमप्राप्त ज्ञानको जांचने तथा परिणाम देखनेका यही अवसर था। आयुर्वेद सिद्धान्तसे सांनिपात जन्य रोगकी चिकित्सा अत्यन्त कठिन है। क्योंकि विरुद्ध गुणवाले दोषत्रयके साथ समानगुणधर्मा दूष्य तथा स्थानानुबन्धनके कारण रोगमें जटिलता आना स्वाभाविक है।

सन्निपात जन्य रोगोंकी चिकित्सामें वही वैद्य सफलता प्राप्त कर सकता है जो सैद्धान्तिक ज्ञान कर्माभ्यासमें निपुण हो। 'सन्निपात ज्वर चिकित्सा'' के लेखक ऐसे ही निपुण चिकित्सक हैं। आपने आगम व अपना अनुभव दोनोंके आधर पर इस ग्रन्थकी रचना की है। रोग परीक्षामें आधुनिक उपकरणोंके उपयोगका भी सविस्तर वर्णन दिया है। रोगोंकी अवस्था तथा उनकी चिकित्साके निरूपणमें भी आधुनिक प्रणाली के उचित उपयोगका समावेश किया गया है। इससे पुस्तककी उपादेयता और भी बढ़ गई है
प्रणेता इस प्रकारकी पुस्तकके संकलनके कारण हम सभीके धन्यवादार्ह हैं आशा है, पुस्तककी उपादेयताके विचारसे इसका पूरा पूरा प्रचार होगा। पुस्तक प्रत्येक चिकित्सकके लिये संग्रहणीय है।

ता० २८-६-५०  मंगलदास स्वामी, जयपुर,

# निवेदन

योगेन चित्तस्य पदेन वाचां
मलं शरीरस्य तु वैद्यकेन।
योऽपाकरोत्तं प्रवरं मुनीनां
पतञ्जलिं प्राञ्जलिरानतोऽस्मि ॥

बहुत दिनों से अन्तराश्रित अभिलाषा थी कि स्वकीयानुभवों के साथ आर्षग्रन्थों में इधर उधर बिखरे हुए रोगराट "सन्निपात" के प्रकरण को एकत्रित कर एक पुस्तक "सन्निपात ज्वर चिकित्सा" लिखूँ। महापुण्य पर्व श्रावणी के शुभावसर पर यह संकल्प पूर्ण हो सका यह प्रसन्नता का विषय है।

इस ग्रन्थमें त्रयोदश सान्निपातिक ज्वरोंका विवेचन प्राच्य एवं प्रतीच्य दोनों ही मतानुसार किया गया है, और वस्तुतः इसयुग में इसकी आवश्यकता भी थी। पाश्चात्य विज्ञान के आधारभूत प्रकरणों का सामञ्जस्य किस प्रकार अपने आर्ष सिद्धान्तों से होता है उसका समीकरणात्मक विश्लेषण वाञ्छनीय था। वैद्य समाज अपने सिद्धान्तों के इतर भी अन्य-विज्ञान के सिद्धान्तों से अपने को परिचित कर सकें यही मेरा अभिप्राय था और इसी आशय से मैंने इस पुस्तक को लिखा है। स्थान-स्थान पर जहाँ आवश्यकता प्रतीत हुई है होमियोपैथिक तथा यूनानी प्रकरणों का भी उल्लेख किया गया है। चिकित्सकों केलिये अन्यान्य विज्ञान का ज्ञान परमावश्यक है। आज के विद्यार्थी एवं कल के होनेवाले वैद्यों को भी इस पुस्तक से बहुत कुछ सहायता प्राप्त हो सकेगी ऐसा मेरा विश्वास है।

सन्निपात की चिकित्सा में ही वैद्य की वास्तविक योग्यता का परिचय मिलता है। मुझे कलकत्ते के प्रख्यात चिकित्सक स्व० ज्योतिर्मय सेन



ग्रन्थकर्त्ता

**कविराज चक्रपाणि शर्म्मा, आयुर्वेदाचार्य**

प्र० चिकित्सक मारवाड़ी अस्पताल

कवि चिन्तामणि के साथ कार्य करते हुए सान्निपातिक ज्वरों के असाध्य रोगियों की चिकित्सा करने का अवसर प्राप्त हुआ था। कविराज जी की चिकित्सा प्रणाली सान्निपातिक ज्वरों में शतशः सफल हुई। इसी प्रणालीके अनुसार चिकित्सा व्यवस्थाका विवरण इस पुस्तकमें दिया गया है। तथा स्व० महामहोपाध्याय कविराज गणनाथ सेन महोदय के सुपुत्र कलकत्ते के वर्तमान प्रख्यात चिकित्सक प्राणाचार्य कविराज सुशील-कुमार जी सेन M.Sc. महोदय ने समय २ पर अपने अनुभवों से भी मुझे परिचित किया। उसका भी समावेश चिकित्सा प्रकरणों में किया है। २५ वर्षके चिकित्सा कालमें जो कुछ भी मैं अनुभव प्राप्त कर सका हूं सभी का समावेश मैंने इस पुस्तक में कर दिया है।

आधुनिक आयुर्वेदिक शिक्षा पद्धति में प्राच्य प्रतीच्य मतानुसार ही शिक्षा की व्यवस्था है। ऐसे सभी विद्यालयों के कोर्समें यह पुस्तक सहायक होगी ऐसी मेरी धारणा है।

विशिष्ट योग स्व० कविराज ज्योतिर्मय जी सेन एवं पूज्यगुरु आयुर्वेद मार्तण्ड यादव जी त्रिक्रम जी आचार्य की कृपा से प्राप्त हुए हैं। अतः मैं आपका चिरऋणी हूं।

इस ग्रन्थ को लिखने की सर्व प्रथम प्रेरणा मुझे श्री० वि० स० मा० अस्पताल के संस्थापक स्व० रा० ब० रामजीदास जी बाजोरिया द्वारा प्राप्त हुई अतः उन्हींको प्रेरणास्वरुप यह ग्रन्थ प्रकाशित हो सका है।

ग्रन्थ लिखते समय मेरे अनुज भ्राता वैद्य बिश्वनाथ शर्मा एम० ए० एम० एस आयुर्वेद शास्त्री ने पाश्चात्य मतानुसार मूत्रादि परिक्षा विधि के लिखने में सहायता प्रदान की। एतदर्थ वह धन्यवाद का पात्र है।

जिन २ ग्रन्थों से मैंने इस पुस्तक को लिखने में सहायता ली है उन ग्रन्थकारों के प्रति मैं अपनी हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ।

ग्रन्थ तैयार होनेपर भी ग्रन्थ के संशोधन एवं प्रूफ संशोधन की आवश्यकता होती है इस कार्य में मुझे मेरे मित्र कविराज प्यारेलाल

शर्म्मा D. I. M. S. आयुर्वेदाचार्य से पूर्ण सहायता प्राप्त हुई हैं। इस प्रकार संशोधन में कविराज सतोश चन्द्र शास्त्री व्याकरणायुवदाचार्य, दर्शन रत्न से भी पर्य्याप्त सहायता मिली हैं।

इस प्रकार ग्रन्थके संशोधनादिक कार्योंके निष्पत्यन्तर भूमिका लिखने के लिये मैंने प्राणाचार्य कविराज सुशील कुमारजी सेन M. Sc. प्रधानाध्यक्ष कल्पत आयुर्वेद भवनसे प्रार्थनाकी; आपने सप्रेम स्वीकार किया, और अपना अमूल्य समय देकर भूमिका लिखनेकी कृपाकी है। अतः मै आपका हार्दिक आभार मानता हूं।

प्रेस की अनवधानतावश कई भूलें रह गयी हैं एतदर्थ शुद्धिपत्र देकर ठीक करने का प्रयास किया है फिर भी भूल रह सकती है। अतः विज्ञ पाठक स्वतः शुद्ध करने को कृपा करेंगे और मुझे उससे सूचित करेंगे जिससे द्वितीयावृत्ति में भूल सुधार हो सके।

यह मेरा प्रथम प्रयास है अतः इसमें भूल रहना स्वाभाविक है। विज्ञ पाठकों से सानुरोध निवेदन है कि मुझे उन त्रुटियों से अवगत करेंगे। यदि वैद्य समाज एवं विद्यार्थी वर्ग ने इस पुस्तक को सप्रेम ग्रहण किया तो मैं अपने प्रयास को सफल समझूंगा और शीघ्र ही आयुर्वेद सेवियों की सेवा में—"उदर रोग चिकित्सा" नामक द्वितीय पुष्प भो समर्पित करूँगा।

गच्छतः स्खलनं क्वापि भवत्येव प्रमादतः
हसन्ति दुर्जनास्तत्र समादधति सज्जनाः ॥

आयुर्वेद विदुषांविधेयः—

श्रावणी, सम्वत २००७

चक्रपाणि

# भूमिका



प्रत्येक स्वतन्त्र देशकी उन्नति उस देशके विज्ञान चिकित्सा शास्त्र कला कौशल एवं व्यवसाय पर निर्भर करती है। विज्ञानमें पिछड़ा हुआ देश कभी भी अपने देशकी औद्योगिक समाजिक एवं आर्थिक उन्नति नहीं कर सकता। अतः प्रत्येक स्वतन्त्र देशके लिये तद्देशीय चिकित्सा शास्त्रको उन्नति एवं विकासकी परमावश्यकता है। प्रसन्नताका विषय है कि हमारा देश चिराभिलषित जन्म सिद्ध अधिकार—अनेकानेक वर्षोंसे जकड़ी हुइ गुलामीकी शृंखलाको तोड़ कर प्राप्त करनेमें समर्थ हो सका है। कठोर त्यागसे प्राप्त हुई इस स्वतन्त्रताका अब हमें सदुपयोग करना है। अपने देशके वैज्ञानिक चिकित्सा शास्त्रको उन्नतिकी चरम सीमापर पहुंचाना है। उन सभी उपायोंको जिससे कि अपने चिकित्सा शास्त्रकी उन्नति सम्भव है हमको अपनाना होगा और उसका समर्थन करना होगा।

अनेकानेक वर्षोंके घात प्रत्याघातोंको सहनेके बाद भी आज हमारा चिकित्सा शास्त्र जिस रूपमें हमको उपलब्ध है यह भी कुछ कम गौरवकी बात नहीं। यह उस शास्त्रकी व्यापकता एवं शाश्वतता का ज्वलन्त प्रमाण है। परन्तु समय एवं परिस्थितिको देखते हुये यह अनिवार्य है कि उस शास्त्रको आजके समयानुकूल बनाया जाय। आयुर्वेदके प्राचीन इतिहासको देखनेसे प्रतीत होता है कि समय एवं परिस्थितिओंने अपनी आवश्यकताकी पूर्ति अपने समयानुसार की है। सर्व प्रथम आर्ष संहिता कालका समय आता है। इसमें चरक, सुश्रुत, हारीत, काश्यप आदि संहिताओंका निर्माण हुआ। यह संहिताएं समयानुसार केवल मूलपाठ युक्त ही थी। कई संहिताओंका निर्माण इस कालमें हुआ। इसके बादका काल संग्रह काल आता है। इसमें वाग्भट्ट, शार्ङ्गधर, भावप्रकाश, आदि ग्रन्थ आर्ष संहिताओंसे चयन कर केवल मूलपाठ युक्त ही निकाले गये। उस समय केवल इतने ही से पूर्ति हो गई; परन्तु बादके समयने संहिताओं पर टीकाकी आवश्यकता समझी और उस समयके प्रकाण्ड विद्वानों

ने उन संहिता ग्रन्थोंकी सुसंस्कृत टीका उस समयकी मातृभाषा देव वाणीमें की। इस टीका कालमें चक्रपाणि डल्हण इन्दु आदि विद्वानोंके नाम उल्लेखनीय है। यह काल बहुत समय तक चला परन्तु समय फिर बदला। आवश्यकता हुई कि इन ग्रन्थोंकी भाषा टीका की जाय और यही वह समय है जिसमें हमलोग चल रहे हैं। परन्तु केवल भाषा टीकासे ही तथा आर्ष ग्रन्थोंमें बिखरे हुए इधर उधर एक बिषयक प्रकरणोंको एकत्रित करनेसे कार्य्य चलने वाला नहीं। इस समय आवश्यकता है पाश्चात्य विज्ञानसे जो कि इस कालमें आधिभौतिक वादको लेकर अपनी चरमोन्नति सीमा पर पहुंच चुका है, पूर्ण सामञ्जस्य करनेकी, आवश्यकता है। विवादा-स्थलोंपर निश्चयात्मक निर्णय करनेकी एवं आवश्यकता है स्वकीय चिकित्सा शास्त्रमें प्राप्त अनुभवोंको जन साधारण तक पहुं-चाने की। यह समयकी आवश्यकता है और इसीके अनुसार हमें चलना है और इसीकी पूर्ति भी हमें करनी है। मुझे प्रसन्नता है कि मेरे सहयोगी श्री विशुद्धानन्द सरस्वती मारवाड़ी अस्पतालके आयुर्वेद विभागके प्रधान चिकित्सक राजवैद्य पं० चक्रपाणि जोशीने इस पुस्तक "सन्निपात ज्वर चिकित्सा" को लिखकर न केवल समयानुकूल कार्य्य किया है अपितु एक बहुत बड़े अभावकी पूर्तिको है। अतः वे मेरी ओरसे धन्यवादके पात्र हैं।

जिस उद्देश्यको लेकर लेखकने रचना प्रस्तुतकी है उसका विवरण स्वकीय "नम्र निवेदन" शीर्षकमें प्रगट कर दिया है अतः उसके पुनः प्रतिपादनकी आवश्यकता नहीं। "सर्व रोगाग्रजोबली" ज्वर ओर उसमें भी ज्वरराट् सन्निपात उसकी चिकित्साका विवेचन करना कोई सहज कार्य्य नहीं। इसके अतिरिक्त अनेकानेक विवादस्थ-लोंके रहते हुए भी पाश्चात्य चिकित्सा शास्त्रसे सामञ्जस्य करना कितना गहन कार्य्य है इसका अनुभव चिकित्सा निष्णात् वैद्यबन्धु ही कर सकते हैं। जिन स्थलोंमें आयुर्वेदसे पाश्चात्य प्रकरणोंका मेल नहीं खाता लेखकने स्वतन्त्र रूपसे उसका विवरण दिया है वास्तवमें "रोग विज्ञानोपाय" में यदि पाश्चात्य तरीके अपनाये जाय जो अपने यहां नहीं है ( यथा ऐक्सरे अणुवीक्षण यन्त्र द्वारा परीक्षादि ) तो वैद्य बन्धुओंको विशेष लाभ ही रहेगा। इससे रोगके निश्चयात्मक

निदानमें अत्यधिक सहायता मिलेगी और चिकित्सा कार्य्य सहज हो जायगा। लेखकने "रोग परीक्षा, मूत्र परीक्षा, रक्त परीक्षा, मल परीक्षा, थूक परीक्षा आदि प्रकरण इसी उद्देश्यसे लिखे हैं। समयानुसार इसकी अत्यधिक आवश्यकता है और उसकी पूर्ति इस पुस्तक द्वारा हुई है यह निस्संकोच व्यक्त किया जा सकता है।

सन्निपात ज्वरकी चिकित्सामें परस्पर विरुद्ध गुणवाले दोष त्रय एकत्व रूप होनेसे दोष दूष्योंमें पारस्परिक विरोध होनेसे अत्यधिक कठिनताका अनुभव होता है। अतः इसकी चिकित्साका वास्तविक ज्ञान प्रत्यक्ष अनुभव द्वारा ही होता है। लेखकको यह सौभाग्य स्वतन्त्र चिकित्सा तथा अस्पतालमें कार्य्यकरनेसे प्राप्त हुआ है और यही कारण है स्वानुभूत चिकित्सा प्रकरणमें क्लिष्टसे क्लिष्ट सन्निपात के असाध्य रोगियोंको किस प्रकार रोग मुक्त किया है यह ग्रहण करने योग्य है। सन्निपात प्रकरणमें निर्दिष्ट क्रिया क्रममें,

"वर्धनेनैक दोषस्य क्षपणेनोच्छ्रितस्य वा।
कफस्थानानुपूर्व्या वा सन्निपातं ज्वरं जयेत्॥

के अनुसार तथा

सन्निपात ज्वरे पूर्वं कुर्यादामकफापहम्।
पश्चाद् श्लेष्मणि संक्षीणे शमयेत्पित्त मारुतौ॥

के आधार पर अथवा "वातस्यानुजयेत्पित्तं पित्तस्यानु जयेत् कफम्" आदि क्रमोंके आधारपर अनेक स्थल स्वानुभूत चिकित्सा स्थलमें मिलेंगे जिससे स्पष्ट होता है कि किस अवस्थामें किस प्रकारका क्रिया क्रम करना अभीष्ट है। कहीं २ पर सुश्रुतोक्त

शमयेत्पित्तमेवादौ ज्वरेषु समवायिषु।
दुर्निरवार तरं वृद्धं ज्वरार्तेषु विशेषतः"।

का अनुकरण भी दृष्टिगत होगा। त्रयोदश सन्निपातके प्रकरणमें निर्दिष्ट शास्त्रोक्त चिकित्सा क्रमका प्रत्यक्षानुभव स्वकीयानुभवके प्रकरणमें विशिष्ट रूपसे प्राप्त होगा। यही पुस्तककी विशेषता है। पाश्चात्य

विज्ञानके साथ सामञ्जस्य करते हुये और जहां न हो सका वहां उनके सिद्धान्तोंका स्वतन्त्र निरूपण करते हुये आर्ष सिद्धान्तोंके प्रकरणोंका जिस प्रकार समीकरणात्मक विश्लेषण कर जो निर्दोष संगम इस पुस्तकमें दिखाया गया है वह प्रसंशनीय है।

मौक्तिकज्वरके विभिन्न उपद्रवोंमें उक्त रोगियोंके उदाहरणों सहित चिकित्साका निर्देश किया है। किस प्रकारकी अवस्थामें किस प्रकार योगोंका प्रयोग कर सम्यक् लाभ प्राप्त किया गया है यह चिकित्सकोंके ग्रहण करने योग्य है। मस्तिष्कावरण शोथ (Meningitis) में अपनी चिकित्सा कितनी सद्यः फलदायक है इसकी स्पष्टता उदाहरणोंसे स्पष्ट होती है। इसी प्रकार अन्यान्य उदाहरणोंसे सभी विषय स्पष्ट हो जाते हैं।

स्वकीय चिकित्सामें प्रयुक्त योगोंके निर्माणको देखनेके लिये दूसरी इतर पुस्तककी आवश्यकता न पड़े एतदर्थ उसी प्रकरणान्तर्गत निर्दिष्ट योगोंकी निर्माण विधिका वर्णन किया गया है। अतः अनुभवार्थ यदि किसी योगका प्रयोग करना हो तो निर्माण विधि अन्यत्र देखनेकी आवश्यकता नहीं। उसी स्थलमें योग निर्माणका प्रकरण भी मिलेगा। तात्पर्य्य यह है कि इस पुस्तकको रखने वाले के लिये प्रत्येक वस्तु जहां तक सम्भव है उसे इस पुस्तकमें मिले यही सराहनीय प्रयास लेखकने किया है। यह लेखका वैशिष्ट्य है।

परिशिष्ट रूपमें अन्य प्रधान औपसर्गिक ज्वरोंका भी विवरण दिया है और उसमें भी वही परिपाटी अपनाई गई है जो सम्पूर्ण पुस्तकमें है। इस प्रकार लेखकने इस पुस्तकको सर्वाङ्गीण बनानेके लिये अथक परिश्रम किया है और अनुभूत अनुभवोंका ही आश्रय लेते हुये तदविषयक प्रकरणोंमें उनका निर्देश किया है। अतः यह लिखते हुये मुझे हार्दिक प्रसन्नता होती है कि समयानुकूल यह एक महत् कार्य्य हुआ है।

संहिता वादी विशिष्ट विद्वानों को भी इस पुस्तकको अपनाना चाहिये क्यों कि इस पुस्तक द्वारा स्थान २ पर अयुर्वेद वैशिष्ट्यक

दिग्दर्शन मिलता है। यह पुस्तक संस्कृतमें नहीं है हिन्दीमें है अतः ऐसा विचार कर अपनेका पुस्तकसे पृथक रखना कोई भी व्यक्ति उचित कार्य्य नहीं कहेगा। अतः समयके अनुसार बदलनाही बुद्धिमत्ता है। समयानुकूल प्रत्येक वस्तुका सदुपयोग करना वाञ्छनीय है।

भाषा बहुत ही सरल है। आयुर्वेदके विद्यार्थियों तथा ऐसे व्यक्तियों के लिये जो आयुर्वेदज्ञ नहीं है परन्तु आयुर्वेदके ग्रन्थोंका पठन पाठन रखना चाहते हैं यह पुस्तक बहुत ही सहायक है। आयुर्वेदके विद्यालयोंमें जहाँ प्राच्य प्रतीच्य मतानुसार शिक्षण क्रम है यह पुस्तक विशिष्ट उपादेय है।

यह लेखकका प्रथम ही प्रयास है तथा उसपर भी इतना मजा हुआ ग्रन्थ प्रस्तुत किया है यह विशिष्ट योग्यताका द्योतक है। लेखकने निवेदनमें व्यक्त किया हैं कि यदि "वैद्य वन्धुओं तथा विद्यार्थी वर्गने पुस्तकको सप्रेम ग्रहण किया तो शीघ्र ही "उदर चिकित्सा" नामक द्वितीय पुष्प समर्पित करूंगा" अतः लेखकके इस परिश्रमके लिये हार्दिक धन्यवाद देता हुआ सर्व साधारणसे सानुरोध निवेदन करता हूं कि इस पुस्तकको अपनाकर द्वितीय पुष्पको भी प्रस्फुटित होने का अवसर दे जिससे "उदर रोग" पर भी लेखकके अनुभव जनसाधारणको व्यक्त हो सके।

आयुर्वेद सम्बन्धी पुस्तकोंके प्रकाशनको अपनाकर उसको प्रोत्साहन देना स्वकीय शास्त्रकी उन्नति करना है जो हम सभीका भारतके स्वतन्त्र नागरिककी हैसियतसे प्रधान कर्त्तव्य है। आशा है हम अपने कर्त्तव्यसे विमुख नहीं होंगे और आयुर्वेदोन्नतिमें सहायक होंगे।

सुशील कुमार सेन शर्म्मा प्राणाचार्य M.Sc.

प्रधानाध्यक्ष—

विश्वनाथ आयुर्वेद महाविद्यालय आरोग्यशाला—

कल्पतरु आयुर्वेद भवन, विजिटिङ्ग फिजीसियन

कलकत्ता श्री विशुद्धानन्द सरस्वती मारवाड़ी अस्पताल,

३०-६-५० सभापति—

निखिल भारतीय आयुर्वेद संस्कृति परिषद

# * विषयानुक्रमणिका *



## —:परिशिष्ट:—

---

## संहिता एवं पुस्तकोंकी तालिका जिनसे इस पुस्तकमें सहायता ली है ।

## ( List of Reference Books)

### आयुर्वेदिक

(१) चरक संहिता
(२) सुश्रुत संहिता
(३) वाग्भट्ट
(४) शार्ङ्गधर संहिता
(५) भावप्रकाश संहिता
(६) माधव निदान
(७) रसयोग सागर
(८) भैषज्य रत्नावलि
(९) सिद्ध भैषज्य मणिमाला
(१०) सिं० भैषज्य मंजूषा
(११) सिद्धान्त निदान
(१२) जीवाणु विज्ञान
(१३) मानव शरीर रहस्य
(१४) सिद्धयोग संग्रह
(१५) चिकित्सातत्त्व प्रदीप

### ऐलोपैथिक

(2) Medicine by taylor
(2) Medicine by sewill
(3) Medicine by osler
(4) Clinical methods
(5) Green pathology
(6) Bacterio logy
(7) Helliburton physio'ogy
(8) Test book of physiology

### होम्योपैथिक

१) मैटीरिया मैडिका
(२) होम्योपथस् गाईड

### युनानी

(१) तिब्बे अकबर
(२) इलाजुलगुरबा



श्रीगणेशाय नमः ।

# सन्निपात ज्वर चिकित्सा



## मंगलाचरणम्

गुण त्रय विभेदन मूर्तित्रय मुपेयुषे ।
त्रयीभुवे त्रिनेत्राय त्रिलोकी पतयेनमः ॥
सरस्वत्यै नमो यस्याः प्रसादात् पुण्यकर्मभिः ।
बुद्धिदर्पण संक्रान्तं जगदध्यक्षमीक्ष्यते ॥
ब्रह्मदक्षा श्विदेवेश भरद्वाज पुनर्व्वसु ।
हुताशवेश चरक प्रभृतिभ्यो नमोनमः ॥
लिख्यतेऽति विशदा चिकित्सा सन्निपातकी ।
अनुभूय क्रियाः सर्वाः ग्रन्थेऽस्मिन्सम्प्रदर्शिताः ॥
यत् सन्निपात विवृतिं विरचय्य यत्नात् ।
ग्रन्थे व्यधापि निखिल मनुभूतयोगैः ॥
हेत्वास्तु व स्तदपि यत्न मकार्य मस्यां । ( मस्यां )
दीपां विलांध्यन हरणात्तरणे समः किम् ॥
गुरु चरण समीपे शास्त्रतो यद्धि लब्धम् ।
अनुभव पथि किंचित्सूक्ष्म दृष्टयाऽवाप्तम् ।
निखिल मिह विविच्य लिख्यते शास्त्रवादैः
भवतु कृति मनोज्ञा बालकानां सुखाय ॥

॥ श्रीः ॥

# रोग परीक्षा

चिकित्सा-विज्ञानमें सर्वप्रथम रोग परीक्षा प्रधान है। जब तक रोगका निदान अच्छी तरहसे नहीं किया जाता, तब तक चिकित्सामें सफलता नहीं मिलती। अतः चिकित्सकको चाहिये कि प्रथम रोगकी परीक्षा करे। शास्त्रमें लिखा है कि—

दर्शन, स्पर्शनः, प्रश्नैः परीक्षेताथ रोगिणम्।
रोगन्निदान प्राग्रूप लक्षणोपशयाप्तिभिः ॥

आयुर्वेद शास्त्रमें रोग परीक्षाकी कई विधियां प्रचलित हैं। दो प्रकार की, छः प्रकारकी, आठ प्रकारकी। प्रथम जो दो प्रकारकी बतलाई है, उसमें एक प्रत्यक्ष दूसरी अनुमानजन्य। इसीमें आप्तोपदेशको और मिला दिया जाय तो तीन प्रकारकी हो जाती है। जैसे चरक संहितामें लिखा है। त्रिविध खलु रोग विशेष विज्ञानं भवति आप्तोपदेशः प्रत्यक्ष मनुमानं चेति। जो परीक्षा पाँचों ज्ञानेन्द्रियों द्वारा रोगोकी सहायता लेकर की जाती है, उसको छः प्रकारकी गणनामें गिनी जाती है। यदि इसमें मल, मूत्र, नाड़ी परीक्षाको और मिला दिया जाय तो ८ प्रकारकी परीक्षा हो जाती है। इसी तरह पाश्चात्य चिकित्सा के अनुसार कई प्रकारसे रोग परीक्षा की जाती हैं।

अतः यदि तुलनात्मक दृष्टिसे रोग परीक्षा की जाय तो रोग निराकरणमें पर्याप्त सहायता मिलती है ऐसा मेरा विश्वास है। अतः वैद्योंको पाश्चात्य चिकित्सा पद्धतिका भी परिज्ञान आवश्यक है, जिससे वे निर्भय होकर निश्चयात्मक निदान निरुपण कर सके। इसी लक्ष्यको लेकर पाश्चात्य रोगविज्ञान विषयक स्थलका समावेश इस पुस्तकमें किया जा रहा है। आशा है वैद्य बन्धुओंको एवं आयुर्वेद सेवी छात्रों

को इससे अवश्य लाभ प्राप्त होगा। स्वकीय विज्ञानके इतर अन्य परकीय विज्ञानोंका ज्ञान करना एवं उनमेंसे अपने योग्य अंशों एवं स्थलोंको ग्रहण कर लेनेमें कोई आपत्ति नहीं है। आधुनिक शल्य-चिकित्सामें विशिष्ट स्थान रखनेवाली चिकित्सा (Plastic Surgery) है, जिसका ग्रहण पाश्चात्य चिकित्सा विशारदोंने आयुर्वेदसे किया है और निःसंकोच यह उन्होंने व्यक्त भी किया है। लिखनेका तात्पर्य यही है कि विज्ञान किसी एकको बपौती नहीं है! वह मानवमात्रके कल्याणके लिये है। प्रत्येक व्यक्ति ही इसका प्रयोग एवं उपभोग कर सकता है।

चिकित्सा क्षेत्रमें कई बार मुझे यह अनुभव हुआ कि पाश्चात्य चिकित्सा विज्ञानकी जानकारी न होनेके कारण वैद्य बन्धुओंको या तो परमुखापेक्षी होना पड़ा है अथवा पाश्चात्य चिकित्सकोंके समक्ष नीचा देखना पड़ा है।

अतः पाश्चात्य विज्ञानके ग्रहण योग्य स्थलोंका समावेश इस पुस्तक में किया जा रहा है। इसका ज्ञान हो जानेसे न तो हमारे वैद्य बन्धुओं को परमुखापेक्षी होना पड़ेगा और न पाश्चात्य चिकित्सकके समक्ष नीचा देखना पड़ेगा। इसके ज्ञानसे उनमें वैशिष्ट्यकी वृद्धि होगी और वे एक योग्य चिकित्सक बन सकेंगे। अतः रोग ज्ञानका तुलनात्मक वर्णन अब किया जा रहा है।

## दर्शन परीक्षा तथा प्रकृति परीक्षा

कितनी ही बातें रोगीके दर्शन करनेसे ही जानी जाती हैं। जैसे— आँखोंमें पीलापन पित्तवृद्धि जन्य रोगोंको बतलाता है। रोगीकी जिह्वा द्वारा मलमूत्र आदि रोगोंका निर्णय हो जाता है। आयुर्वेद शास्त्र में वात, पित्त, कफके ऊपर ही विशेष ध्यान दिया जाता है। इसलिये

नाड़ी परीक्षामें इस बातका निर्णय किया जाता है कि इस रोगमें इस समय वात नाड़ी है, पित्त नाड़ी है, कफ नाड़ी है या मिश्रित है, यह प्रकृतिके ऊपर निर्भर करता है। दोनोंकी समानावस्था का नाम प्रकृति है। जिस मनुष्यमें जो दोष प्रधान रहते हैं, उसकी प्रकृति उसीके अनुसार समझी जाती है। यही कारण है कि एक वस्तु एक प्रकृतिवालेको अनुकूल पड़ती है, परन्तु दूसरी प्रकृतिवालेको अनुकूल नहीं पड़ती। पित्त प्रकृतिवालेको गरम वस्तुमें अनुकूल नहीं आती और कफवालेको ठण्डी वस्तुमें ; यह सब विवरण आयुर्वेदज्ञ ही जान सकता है, डाक्टर नहीं। उनके यहाँ प्रकृति कोई वस्तु ही नहीं है। पित्त-ज्वरमें भी कुनाईन दिया जाता है और कफ-ज्वरमें भी। यह खानेवाला ही जानता है कि पित्त प्रकृतिवाले रोगीको पित्त-ज्वरमें पित्तवर्धक कुनाईन कैसा लाभ पहुंचाती है। इसीसे प्रत्येक चिकित्सकको प्रकृतिका ज्ञान रखना अत्यन्त आवश्यक है। रोग परीक्षा उसकी चिकित्सा तथा पथ्यापथ्यका निर्णय प्रकृतिका ज्ञान प्राप्त करके करनेमें सुगमता रहती है। रोग और प्रकृतिका परस्परमें सम्बन्ध है या नहीं यह एक आवश्यक प्रश्न है। प्रायः प्रकृतिमें जो-जो दोष प्रधान होता है, प्रायः रोग भी तदनुसार ही होता है। जैसे वात प्रधान प्रकृतिवाले पुरुषको ज्वरादिक रोग होते हैं तो उसमें वायुका सम्बन्ध मानना उत्तम है। परन्तु यह भी ख्याल रखना चाहिये कि दोष हमेशा मूल प्रकृतिके साथ ही आता है, ऐसा भी कोई नियम नहीं है। कहीं-कहीं पर ऐसा भी देखा गया है कि प्रकृति पित्तकी है परन्तु रोग वायुसे हुआ है। कहीं पर प्रकृति वायुकी और रोग पित्तसे हुआ है। इसलिए केवल प्रकृतिके आधार पर ही रोग नहीं होते। तथापि रोगोंकी परीक्षा और उपचारके लिये प्रकृतिका ज्ञान भी आवश्यक है। सर्व प्रथम परीक्षा करते समय दर्शन-परीक्षाके द्वारा रोग निर्णयमें अच्छी सहायता मिलती है। जैसे वात व्याधि ग्रसित रोगी तेजोहीन

श्याम वर्ण हो जाता है। पित्त जन्य व्याधि मिश्रित रोगीकी देह निर्बल, पीली और शुष्क होती है तथा आँख लाल-पीली हो जाती हैं और इसको पसीना बहुत आता है। कफ जन्य व्याधिमें शरीर चिकना शीतल रहता है। रक्तकी कमीसे नेत्र, मुख, नख सफेद हो जाते हैं। पाण्डु कामला रोगमें चेहरा कान्तिहीन, पीलापन युक्त नेत्र और पेशाब पीला उतरता है। धातुक्षीणतासे चेहरा तेजहीन रहता है। श्वाससंस्थानके रोगोंमें चेहरे पर व्याकुलता आ जाती है। शारीरिक वेदना होनेपर चेहरेका रंग बदल जाता है। पुराने अजीर्ण रोगमें मुंह शोथयुक्त दिखता है। उपदंश पीड़ित रोगीका नासासेतु बैठ जाता है। न्युमोनिया रोगमें श्वासोछ्वास क्रियाके समय नथुनें फूलने लगते हैं। मनेञ्जाइटिस ( Meningecis ) रोगमें सिर बढ़ा हुआ-सा प्रतीत होता है। सिर-दर्द अधिक होनेपर ललाट और भवें ऊपर खिच जाती हैं। न्युमोनिया ( Pneumonia ) की अन्तिम अवस्थामें देहका रंग नीला पड़ जाता है। वात-रक्त ( विकार ) व्याधिमें तथा रक्ताभिसरण क्रिया मन्द होनेपर नखोंपर लम्बी रेखाएँ पड़ जाती हैं। श्वेत प्रदर, पित्तज-मेहमें हथेलीमें पसीना ज्यादा आता है। जलोदरमें पेट समान, पार्श्व भाग फूले हुये रहते हैं। केवल वातोदरमें पार्श्व भाग नहीं फूलते उदर फूला रहता है। मेहजनित उदरमें पेटकी त्वचा मोटी पड़ जाती है। नाभि टलने पर स्तनोंके समानान्तरमें विषमता आ जाती है। गर्भ धारण करनेपर उदरके नीचे दोनों तरफ रेखाओंकी प्रतीति होती है। प्रसन्नता, धैर्य, शोक, चिन्ता, क्रोध, द्वेष लज्जादिके भाव मुखकी आकृति देख कर ही पहिचानें जाते हैं। तथा बोलनेसे भी उपरोक्त बातोंका पता लग जाता है। उदरशूल, कटिशूलमें, रोगी उदरको दबाकर या कमर पर हाथ रखकर चलता है। कमर और पैरके सन्धि स्थानोंमें मांसाल्पता होनेपर मनुष्य हाथीकी तरह झूमता हुआ चलता है। मस्तिष्क विकारका रोगी आँख मीचकर खड़ा नहीं रह सकता है।

मन्यास्तम्भमें ग्रीवा सीधी लकड़ीके समान तनी हुई रहती है। बच्चों के शीर्षाम्बुवृद्धि होनेपर सिर बड़ा हो जाता है। इस तरह दर्शन परीक्षा द्वारा बहुतसे रोग बहुत आसानीसे पहिचाने जा सकते हैं। दर्शन परीक्षामें जिह्वा, नेत्र रूप, त्वचा, मूत्र, और मल इनका समावेश है।

**जिह्वा परीक्षा**—जीभ द्वारा आमाशय, आँत कंठमें होनेवाले दोषोंका पता लगता है; क्योंकि जीभकी ऊपरी पड़त कोमल श्लेष्म कला या कोष्ठोंसे निर्मित है जिसके निरीक्षणसे ज्ञान हो जाता है। इसकी रचना प्रायः आमाशय और आँतोंकी श्लेष्म कलासे मिलती है। अतः आमाशयिक विकारोंकी गन्ध श्वासनालिका या अन्य रास्तेसे मुँहमें पहुंचकर दांत ओर जीभपर मल रूपसे जम जाती हैं इस मल द्वारा ही जीभको परीक्षा की जाती है। स्वस्थावस्थामें जीभ गीली लाल रंगकी रहती है। तथा इसका अग्र भाग अधिक लाल रहता है। रंग और जीभके ऊपर जमे हुये मैलके द्वारा रोगों का निर्णय हो जाता है।

**गीली जीभ**—स्वस्थावस्थामें जीभ कफ द्वारा गीली रहती है। ज्वरसे जीभ सूखने लगती है। यद्यपि जल पीनेसे जीभ गीली हो जाती है, परन्तु ज्वरादिक रोगोंमें जलसे गीली जीभ तुरन्त ही सूख जाती हैं। •या कई रोगोंमें रसके कम बननेसे भी जीभ सूख जाती है। धतूरा खानेसे भी जीभ गला ओठ सब सूख जाते हैं। सूखी जीभका स्पर्श करनेसे कठिन प्रतीत होती है। प्लेग, शीतला, ज्वरादिक संक्रामक/रोगोंमें भीतरी उष्णताके कारण जीभ अधिक सूखने लगती है। अत्यन्त सूखी कठोर जीभ भयानकताका चिह्न है।

**लाल कांटेदार जीभ**— जीभका अग्र भाग तथा पार्श्व भाग स्वभावसे लाल रहता है। परन्तु अग्निमान्द्य, अन्त्रक्षत, क्षय, शरावादि कारणोंसे तथा संखिया आदि विषोंके सेवन करनेसे जिह्वा लाल रंगकी

काँटा युक्त हो जाती है तथा अग्र भागमें और पार्श्वमें गहरी लाल हो जाती है।

मैली जिह्वा—जीभ पर सफेदीपन और पीलापन आनेका नाम हीं मैलापन है। कोष्ठवद्धता, तीव्रज्वर, सन्धिवात, यकृत विकार, मस्तिष्क रोग, आमाशय शोथ, क्षय, आमवात मूर्च्छा, मसूरिका, शिरो वेदना, यकृत् विद्रधि, वातरक्त, मधुमेह आदि रोगोंमें जिह्वा मैली हो जाती है। रोग घटने पर जिह्वा साफ होने लगती है। यदि जीभ का पिछला भाग साफ होने लगे तो समझना चाहिये कि रोग धीरे २ कम होता जा रहा है। यदि जीभका मैलापन एक साथ घट जाय तो और जोभका रंग चमकता लाल निकल आवे और दरार पड़े हों तो समझना चाहिये कि कहीं आतोंमें व्रण हो गया है। यह सहसा परिवर्तन अशुभ सूचक है। तीव्र अजोर्ण, आमाशयिकशोथ, अग्निमान्द्य, गलग्रन्थिशोथ; मानसिक रोगादिकोंमें भी जीभ पर मैलापन आ जाता है। दाँतुन न करनेवालेके तथा अधिक पान तम्बाखू खानेवालों के तथा मधुर पदार्थ सेवियोंके जीभ पर भी मैल जम जाता है। मलका रंग सफेद हो किंवा लाल हो तो आमाशयिक संस्थानकी श्लेषमल त्वचा में विकृति समझनी चाहिये। यदि जिह्वाका रंग पीला है तो यकृत सम्बन्धी बीमारी समझना चाहिये। कफजन्य रोगोंमें रंग सफेद होता है। शरीरसे अधिक मात्रामें रक्त निकलने पर तथा जीर्ण ज्वर, कालाजार रोगमें अथवा अन्य कारणोंसे रक्तकी कमी होनेपर जीभ का स्वाभाविक रंग फीका पड़ जाता है। तथा आँखोंमें और चेहरे पर फिकाई दिखाई देती है। अधिकांश रोगोंमें जीभका रंग काला जामुन जैसा हो जाता है। जैसे श्वास, फेफड़ा सम्बन्धी रोगोंमें जब रक्त अच्छी तरहसे साफ नहीं होता है उस समय जीभ काली पड़ जाती है। या आसमानी रंगको हो जाती है। जीभका काला रंग होना अशुभसूचक है।

**जिह्वा कम्पः**—तीव्र ज्वर, अन्त्रक्षत, सन्निपात, कम्पवात, सर्वाङ्गवात, अत्यधिक मद्य सेवनसे एवं अन्य कठिन बीमारियोंमें जीभ कांपने लगती है, तथा मनुष्यके वशमें नहीं रहती है। और बोलते समय लड़खड़ाने या रुकने लगती है। वह क्रिया अतिकाय निर्बलता द्योतक है।

**जिह्वा संकोच**—जब जिह्वाकी वातवाही नाड़ियोंमें विकार लकवा, अतिरिक्त श्राव, कण्ठ रोहिणी, हृतपिण्ड विकृति आदि रोग हो जाते हैं तब जिह्वा संकोच हो जाता है। मस्तिष्क व्रण प्रदाह होनेपर जिह्वा पतली नोकीली हो जाती है।

**जिह्वाक्षत या पाक**—यह रोग प्रायः पित्तकी अधिकतासे उत्पन्न अम्लपित्तादि रोगोंके कारण अथवा मयादात्य मधुमेह जीर्ण-प्रवाहिका, संग्रहणी, उपदंश आदिके होनेसे या क्षारादि, तीव्र पदार्थोंके सेवनसे, आमाशयिकरस-विकृति से उत्पन्न हो जाता है। यह बहुत ही कष्ट प्रद रोग है। इसमें पीड़ित मनुष्यका खान-पान छूट जाता है। शरीरमें सुस्ती आ जाती है। क्षय, यकृत, प्लीहा आदि रोगोंकी अन्तिम अवस्थामें भी मुख पाक होकर जीभमें घाव हो जाते हैं। अग्निमान्द्य रोगोंके दांतोंमें पूय होनेसे भी यह रोग हो जाता है परन्तु वहांपर ये फटेंदरारकी तरह या गोलाकार खड्ढेकी तरह किनारों पर हो जाते हैं; कृमि विकार, रक्त विकारके कारण किसी-किसीको जीभपर छोटी-छोटी गाँठ हो जाती हैं।

---

## सामान्य परीक्षा

दर्शन परीक्षामें जीभपरीक्षा, रोग परीक्षामें बहुत ही सहायता करती है याने दर्पणकासा काम करती है। जैसे जीभके ऊपर सफेदी का जमाव पाचन क्रियाकी विकृतिको बतलाता है।

मोटी और शोथ युक्त तथा दाँतों से दबकर कटी हुई जीभ मज्जा तन्तुओं के विकारको तथा आमाशयके विकारको बतलाती है। जीभका पीला रंग पित्त विकारकी सूचना देता है जिससे जीभ लाल और मोटी हो जाती है, मुंहका स्वाद कड़वा हो जाता है। किसी समय अधिक पित्तावरोध होनेपर छाले भी हो जाते हैं। वायुके कारण जीभ नीले रंगकी कांटायुक्त खरदरी हो जाती है।

कफ दोषसे जिह्वा स्थूल, सफेद, गीली, कफसे लिपी हुई-सी, मृदु, सफेद मल युक्त हो जाती है। सूखी, मैले पृष्ठवाली, कालिमा युक्त कम्पन करनेवाली २१ दिनके मियादी ज्वरकी निशानी है। जिस रोगीकी जीभ बाहर निकालते समय बहुत धीरे २ निकले और अन्दर भी जल्दी न जा सके तो रोगीको अत्यंत कमजोर मरणोन्मुखी समझना चाहिये। जिस रोगीकी जीभ जोरसे कांपने लगे तो समझना चाहिये कि अवस्था खतरनाक है। रक्तविकार ज्वरमें पीप होने पर जीभ पर काला भूरा लेपसा आ जाता है। मन्थर ज्वरमें जिह्वाका अग्र भाग तथा पार्श्व भाग लाल हो जाता है। जीर्ण ज्वर पीड़ित रोगीकी तथा प्लीहा रक्तश्रावके रोगीकी जीभ सफेद हो जाती है। त्रिदोष रोगमें जीभ कांटेवाली शुष्क तथा काले जामुन जैसे रंगवाली हो जाती है।

विसूचिका, मूर्च्छा, श्वासावरोधमें जिह्वा स्पर्शमें शीतल हो जाती है। संग्रहणीके रोगीकी जीभ अंकुर रहित, कोमल, चिकनी, क्षतयुक्त हो जाती है; अरुचि और अतिसार रोगीकी जीभ सफेद रंग की होती है। आमातिसार, रक्तातिसारमें जीभका रंग काला होना भयप्रद माना है। प्रमेह रोगीकी जीभ मैले रंगकी रहती है। उदर रोग, सोमल विष, मुखपाक और शीतलामें जिह्वा काली हो जाती है, तो वह अवस्था खतरनाक मानी जाती है। मधुमेहमें मुंहसे मीठी गन्ध निकलती है। असाध्य पाण्डु रोगमें जिह्वाका रंग फीका पड़ जाता है तथा शिथिल सी प्रतीत होती है। आमाशयमें दाह और आंतों में शोथ होनेपर जीभ

गहरी लाल हो जाती है। जिस मनुष्यकी जीभ खरदरी झागदार लकड़ी जैसी कठोर गतिरहित हो जाती है उसका मृत्युकाल नजदीक आ गया समझो। इस तरहसे हरेक प्रकारकी बीमारीकी परीक्षा जिह्वा द्वारा आसानीसे की जा सकती है।

## नेत्र परीक्षा

रोगीकी आँखको देखकर जो परीक्षा की जाती है, उसको नेत्र परीक्षा कहते हैं। नेत्र परीक्षा द्वारा भी अनेक व्याधियोंके निदानमें सहायता मिलती है। आँखें बाह्य लक्षणों के अतिरिक्त भीतरी मानसिक व्यथाओं को भी प्रदर्शित करती हैं। अन्य भी मारक रोगों में भावी विपत्तिकी सूचना दे देती हैं। धत्तूरा, अहिफेनादि विषजन्य बीमारियों को भी स्पष्टदर्शा देती है।

## शास्त्रविधिसे दृष्टि परीक्षा

रूक्षा धूम्रा तथा रौद्रा चला चान्तर्ज्वलत्यपि।
दृष्टिर्यदा तदा वात रोगं रोग विदोजगुः॥
द्वीप द्वेषी च संतप्तं पीतं पित्तेन लोचनम्।
जलार्द्र ज्योतिषा हीनं स्निग्धं मन्दं कफेनतत्॥
द्वन्द्वदोषे भवेन्मिश्रं तूर्णं तूर्णं विलोचनम्।
श्यामवर्णं च निर्भुग्नं तंद्रामोह समन्वितम्॥
रौद्रं च रक्तवर्णं च भवेच्चक्षुस्त्रिदोषतः।
एकं चक्षुर्यदा भीमं द्वितीयं मीलितं भवेत्॥
त्रिभिर्दिनै स्तदा रोगी सयाति यम मन्दिरम्।
ज्योतिर्विहीनं सहसा रोगिणो यस्य लोचनम्॥
ईषत्कृष्णं सनियतं प्रयाति यम शासनम्।
सुरक्तं कृष्णवर्ण च रौद्रं च प्रेक्षते यदा॥

इति लिङ्गैर्विजानीयान्मृत्युरेबन संशयः ।
एक दृष्टिरचैतन्यो भ्रमन्स्फुरित तारकः ॥
एक रात्रेण नियतं परलोक पथं व्रजेत् ।

भावार्थ—वायु दोषसे आंखें भीतर धसी हुई, निस्तेज, धूम्रवर्णवाली चंचल होती हैं। पित्तके दोषसे आंखें पीली जलनयुक्त दीपककी रोशनीको भी सहन करनेमें असमर्थ रहती हैं। कफके दोषसे आंखें गीली, सफेद, मन्द और तेज रहित होती हैं। सन्निपातमें आंखें काली, लालरंग युक्त बैठी हुई सी, तन्द्राछन्न प्रतीत होती हैं तथा भयानक, डरावनी हो जाती हैं।

एक आंख भयानक हो जाय और दूसरी मिच जावे तो ३ दिनके भीतर ही रोगी मर जाता है।

जिस रोगीकी आंखें एक साथ ज्योतिहीन हो जाये तथा आंखका रंग कुछ काला हो जावे तो वह रोगी मर जाता है। जिस रोगीका आंखों का रंग काला अथवा लाल वर्णका हो जाय और भयंकर दृष्टिसे देखे, वह रोगी अवश्य ही मर जाता है।

अन्य लक्षण—मस्तिष्कमें रक्त संचय होनेसे तथा अन्य मस्तिष्क रोग होनेपर तीव्र ज्वरमें, नशा सेवीकी, क्रोधीकी तथा औपसर्गिक मेहयुक्त पुरुषकी आखें लाल रंगकी हो जाती हैं। न्युमोनियाकी खराब अवस्थामें आंखें लाल और खुली रहती हैं। पुतलियां ऊपरको चढ़ जाती हैं। श्वास आवाज युक्त वेगसे चलता है।

कामलामें आंखों का रंग पीला हो जाता है।

हैज़े के रोगीकी आंखें भीतर धसी हुई सी तथा कुछ लाल रहती हैं। मृगीजन्य मूर्छामें नेत्रकी पुतली ऊपरको चढ़ जाती है। उन्माद रोगीकी आंखों में चंचलता रहती है। अफीमके विषसे पुतली संकुचित हो जाती है। सन्यासरोगमें कनीनिका थोड़ी संकुचित होती है। धतूर-

विषमें पुतलियां फैल जाती हैं। जीर्णवृक्कशोथ रोगीकी आंखों पर नींदसे सुबह उठनेके बाद पलकों पर शोथ प्रतीत होता है। मगजकी कमजोरीसे तथा वीर्यकी कमीके कारण दूर दृष्टि मन्द हो जाती है। मरणासन्न अवस्थामें आंखें भीतर धसी हुई-सी, पलकें खुली हुई सी, चेहरा भयानक दिखलाई पड़ता है। यह उपरोक्त परीक्षा विधि आयुर्वेदीय ग्रन्थों के सिवाय ऐलोपैथिक पुस्तकों में नहीं पाई जाती है।

## रूप परीक्षा

जैसे अन्य इन्द्रियों के द्वारा देखनेसे रोगका निदान आसानीसे हो जाता है, उसी तरह रोगीका चेहरा देखकर भी रोगोंकी परीक्षा की जा सकती है। प्रातःकाल हरएक रोगीका चेहरा स्वस्थ व्यक्तिके मुखकासा हो जाता है। अगर उस समय भी चेहरा निस्तेज, विकृत, झांईयुक्त दिखलाई दे तो वात-जनित दोषका संदेह करना चाहिए।

पित्त दोषवाले रोगीका मुख पीला, कान्तिहीन, सूजा हुआसा रहता है।

कफ दोषसे मुंहपर चिकनापन, सुस्ती दिखलाई देती है। पेशाबके दोषसे चेहरेका रंग बदला हुआ-सा प्रतीत होता है। पाण्डु रोगवाले का चेहरा पीला तथा रक्तकी कमीका द्योतक होता है। मट्टी खानेवाले बच्चोंके चेहरेपर तथा आंखों पर शोथ प्रतीत होता है।

स्वस्थावस्थामें मनुष्यका चेहरा शान्त और हँसमुख होता है।

चिन्तायुक्त मनुष्यके चेहरेमें घबराहट, बेचैनी, अस्वस्थता दिखलाई देती है।

फीकापन युक्त चेहरा जीर्णज्वरसे, अतिरक्तश्रावसे प्लीहाके कारण, अधिक चिन्ता, अधिक दुर्बलतासे हो जाता है।

रक्तवर्ण चेहरा, तीक्ष्णज्वर, मस्तिष्क पीड़ा, तेज गरम लू लगनेसे हो जाता है; तथा रक्तका चाप बढ़नेसे भी हो जाता है। पीला चेहरा जलो-

दर, जीर्णज्वर, अधिक कमजोरी आदि बीमारियोंसे हो जाता है। इस रोगमें आंखोंकी पलकें नशेबाजकी तरह उन्मत्त तथा गाल पिचके हुए, चेहरा सूजा हुआ-सा दिखलाई देता है। यह उपरोक्त लक्षण हृदय रोग से तथा वृक्क रोगसे पीड़ित रोगीको भी हो जाते हैं।

अरिष्ट लक्षण सूचित चेहरा—हैज़ा, प्लेग आदि भयंकर बीमारियों की अन्तिम अवस्थामें चेहरेमें निम्नलिखित परिवर्तन हो जाते हैं। जैसे—आंखोंके डोले ( अक्षिकूट ) अन्दर घुसे हुए-से दिखने लगते हैं। नाक नोकीली हो जाती है। कनपटीके पास गड्ढा पड़ जाता है। गाल चिपक जाते हैं। चेहरेका रंग काला पड़ जाता है। ऐसे लक्षण होनेपर रोगीकी मृत्यु सन्निकट ही समझनी चाहिए।

## त्वचा द्वारा परीक्षा

पित्त रोगी भवेदुष्णो वात रोगी च शीतलः।
श्लेष्मलश्च भवेदार्द्रः स्पर्शतश्चैव लक्षयेत् ॥

वात रोगीकी त्वचा स्पर्श करते समय ठण्डी मालूम होती है। पित्त रोगीकी त्वचा स्पर्शमें गरम प्रतीत होती है। कफ रोगीकी त्वचा कुछ गीलापन लिये ठण्डी प्रतीत होती है। इसी तरह त्वचापर निकले हुए दानोंको देखकर भी रोगकी परीक्षा की जाती है। जैसे—शीतला, खसरा, शीतपित्त, मन्थर ज्वर आदि रोगोंमें ज्वरके साथ दाने निकलते हैं। यह दाने या त्वचाका रंग ही इनमें अलग-अलग रोगोंका परिचय कराता है। शरीरमें लाल रंगका शोथ पित्तकी सूचना देता है। सफेद रंगका शोथ कफजनित समझा जाता है। जिस रोगीकी त्वचा फटी हुई-सी शोथयुक्त हो जाय तो रक्तका दोष समझा जाता है। यदि त्वचा तक रक्त नहीं पहुंचता है तो त्वचा शीत या गरम-सुन्न हो जाती है। जिस रोगीकी त्वचाका रंग ताम्बे-जैसा हो जाय और ऊपर काले धब्बे पड़ जाय तो उसको कुष्ट हो गया समझना

चाहिए। उपदंशके कारण रोगीके शरीरमें विस्फोट हो जाते हैं। हैजा के रोगीके हाथ-पैरके नाखून काले पड़ जाते हैं। इस तरह त्वचाके द्वारा भी रोगके निदानमें बहुत सहायता मिलती है। इस तरह त्वचा के स्पर्श द्वारा शरीरकी गर्मी, ठण्ड और पसीनोंकी परीक्षा होती है। वात रोगीकी त्वचा ठंडी तथा रुक्ष होती है। पित्त प्रकृति मनुष्यकी त्वचा उष्ण तथा लाल रंगकी होती है। कफ प्रकृतिके मनुष्यकी त्वचा स्निग्ध होती है। ज्वरमें त्वचा गरम रहती है। लेकिन अन्तर्वेग ज्वर में उष्णता शरीरमें भीतर रहती है। बहिर्वेगमें ज्वरकी उष्णता बाहर रहती है। कई रोगोंमें जैसे—ज्वर उतरनेमें, हैजामें, प्राचीन रोगोंमें त्वचा ठण्डी रहती है। संन्निपातकी बीमारीमें त्वचाका ठण्डा होना भयप्रद माना गया है।

## त्वचाकी रुक्षता तथा स्निग्धतामें हेतु—

रोम छिद्रों द्वारा पसीना हर समय निकलता रहता है। इससे त्वचा स्निग्ध रहती है। पसीना रुकनेसे रुक्षता आ जाती है। सन्धिवात रोगमें त्वचा गरम, परन्तु आद्र रहती है। हैजेमें त्वचा ठण्ढी और आर्द्र रहती है। शीताद्र पन दौर्बल्यताका लक्षण है। रात्रिको पसीना आना, त्वचाका गीलापन रहना और दिन पर दिन कमजोरीका बढ़ना क्षयकी सूचनाकी घण्टी समझनी चाहिये। आयुर्वेदमें उष्णता मापनेका कोई यन्त्र नहीं है। नवीन शास्त्रवेत्ताओंकी विज्ञान कलामें उष्णता मापक यन्त्र ( थर्म्मामीटर ) नामका यन्त्र निकला है जिसका उपयोग सर्व साधारण सरलतापूर्वक कर सकते हैं। इस यन्त्रमें स्वाभाविक गर्मी ९८॥ डिग्री तक रक्खी गयी है।

परन्तु प्रकृति, देह बल, देश कालादिक देखकर परीक्षा करनी चाहिये। किसी-किसी दुर्बल मनुष्यमें ९६॥-९७ डिग्री गर्म्मी रहती है, उसके ९८-९८॥ होनेपर ज्वर माना जाता है। प्रस्वेदादिक कारणोंसे टेम्प्रेचर

कमवेशी भी हो जाता है। जैसे धूपमें घूमनेसे, अग्निके पास बैठनेसे, भोजनके बाद, उष्ण स्थानमें रहनेसे गर्म्मी बढ़ जाती है। इसके अलावा दोपहरमें परिश्रम करनेवालों की भी गर्मी बढ़ जाती है। शीत प्रदेशमें रहनेवालों को तथा निद्रा और शान्तिके समय गर्मी घट जाती है। ज्वर के समय गर्मी बढ़ जाती है। साधारण ज्वरमें थर्मामीटरका टेम्प्रेचर १००-१०२ डिग्री तक चढ़ता है, पर तीव्र ज्वरमें १०४ तक पहुंच जाता है। अतिशय तीक्ष्ण ज्वरमें १०५ से १०७डिग्री तक ताप बढ़ जाता है। यदि ज्वर १०८ तक चढ़ जावे तो रोगीका बचना मुश्किल हो जाता है। यदि टेम्प्रेचर स्वाभाविक ही कम हो जाय, तो भी भयानक अवस्था उत्पन्न हो जातो ह। विसूचिकामें जब शरीर एकदम ठण्ढा पड़ जाता है तब शारीरिक उष्णता घटकर ९५ तक आ जाती है और तब रोगीके स्वस्थ होनेकी आशा छुट जाती है।१०४ तक घबरानेकी आवश्यकता नहीं। ऊपर बढ़ने पर घबड़ानेकी बात हो जाती है। १ डिग्री ज्वरमें नाड़ीका स्पन्दन १० बार अधिक बढ़ जाता है। बगल गीली रहने पर तापमान ठीक नहीं आता। बगलको कपड़ेसे पोंछकर थर्म्मामीटर लगाना चाहिये। मुंहकी बजाय बगलमें थर्म्मामीटर दुगुनी देर तक रखना चाहिये। और थर्म्मामीटर भी अच्छी कालिटोका ही रखना चाहिए।

सामान्यतया शारीरिक गर्म्मी निम्नानुसार रहती है।

शीतावस्था ( कोलंप्स ) (Colaps) ९४ से ९६ डिग्री

सामान्य ( नार्मल ) (Normal) ९७ में से ९८॥ "

मन्द ज्वर (स्लाइट फीवर) (Slight fever) ९९ से १०० डिग्री

मध्यम ज्वर (मोडरेट फीवर) (Moderatefever)१०० से १०२ तक

तीक्ष्ण ज्वर (High fever) १०५ से १०७ डिग्री तक

## थर्म्मामीटर व्यवहार करनेकी विधि

इसे यन्त्रको जलसे धोकर, कपड़ेसे पोंछ, हाथके द्वारा हल्का झटका देकर पारेको नीचे उतार कर पश्चात मुंहमें जीभके नीचे, अथवा बगल

में या गुदामें या सन्धिस्थानमें १ से ५ मिनट तक रखना चाहिये। जिस पर आधा मिनट लिखा हो उसको ३ मिनट तक रक्खे। अधिक समय तक रखने पर भी मर्य्यादासे अधिक थर्म्मामी-रका टेम्प्रेचर चढ़ेगा नहीं। कम समय रखनेसे पूरा मान नहीं आता है। निम्नलिखित रोगोंमें टेम्प्रेचर कम रहता है।

क्षयकी प्रथमावस्था, बलक्षय, आन्त्रिक रक्तस्राव, मोतीझरामें प्रातः, आमशयिकशोथ, अत्यधिकलंघन, हैजा वृक्करोग, जीर्णमानस रोग, हृद्रोग, कामला, मूत्रविषवृद्धि; फास्फोरस, अट्रोपीन, मार्फिया, कार्बोलिक एसिड् इत्यादि दाहक विषोंके उदरमें जानेसे भी टम्प्रेचर घट जाता है। साधारण रोगोंमें टम्प्रेचर प्रातः सायं ही लेना चाहिये। बढ़े हुए सन्निपातादि रोगोंमें २-२ घन्टेसे नापना चाहिये।

सूचना—उष्ण प्रदेशमें थर्म्मामीटरको उतारनेके लिये ठन्ढे जलमे डुबो कर उतारना चाहिये।

## स्टेथस्कोप (श्रवण यन्त्र-ध्वनिवाहक यन्त्र)

आज कलके लोग वैद्योंके पास उपरोक्त यन्त्रको देखकर दिल्लगी उड़ाते हैं, लेकिन उन्हें यह मालूम नहीं कि चिकित्सा शास्त्रका जब आविर्भाव हुआ था तभी से यह यन्त्र वैद्योंके द्वारा उपयोगमें चला आ रहा है। इस यन्त्रको आयुर्वेदमें नाड़ी यन्त्रोंके वर्णनमें लिखा है। जैसे :—नाड़ी यन्त्राण्यनेक प्रकाराण्यनेक प्रयोजनानि एकतो मुखान्यु-भयतो मुखानि च, तानि स्रोतोगतशल्योद्धरणार्थम् रोग दर्शनार्थम् क्रिया सौकर्य्यार्थमाचूषणार्थञ्चेति।

इस प्रमाणसे सिद्ध होता है कि हमारे भारतवर्षमें भी यह यन्त्र था। उस समय इसका आजकल जैसा रूप नहीं था। और विशेष उप-योग भी नहीं होता था। आजकल डाक्टरोंने जैसे इसको आभूषण बना रखा है वैसा नहीं रखते थे। उस समय नाड़ी परीक्षाकी ही

प्रधानता थी, प्राचीन वैद्यगण तपस्वी थे इसलिये आभ्यन्तरिक ज्ञान द्वारा ही भीतरी रोगोंकी परोक्षा कर लेते थे। समय के प्रभावसे वे आचरण नहीं रहे, तब यन्त्रोंकी सहायता की आवश्यकता पड़ गयी। एलोपैथोमें इस यन्त्रकी महत्ता बहुत अधिक दर्शायी गयी है। कहते हैं कि इसकी पढ़ाईमे ही दो साल लग जाते हैं यह कथन बिल्कुल असत्य है। सिर्फ अभ्यासकी आवश्यकता है; अभ्यास होनेपर इस यन्त्रकी सहायतासे श्वास-प्रश्वासको क्रिया और रक्त संचारकी स्थिति तथा फेफड़े एवं हृदयकी गति आसानोसे समझी जा सकती है। उपरोक्त रोगोंके सिवाय इस यन्त्रको डाक्टर लोग हरएक बीमारीमें जैसे—सिर दर्द, पेट दर्द आदिमें भी प्रयोग करते हैं। यह एक झूठा लोकदिखावा है। नाड़ी परीक्षामें जैसी कठिनता है, वैसी कठिनता इसके उपयोग सीखनेमें नहीं है। फिर भी अभ्यासकी जरूरत अवश्य है। उपरोक्त रोगोंकी परोक्षामें इसके द्वारा बहुत ही अच्छी सहायता मिलती है। अतः हरएक चिकित्सक का कर्तव्य है कि इसके द्वारा परीक्षण क्रिया जरूर सीखे।

श्रवणेन्द्रिय विवरण—शब्दको सुनकर पहिचाननेका काम कानोंका है। कानमें तीन भाग हैं। अन्तः भाग, मध्य भाग, बाह्य भाग। बाह्य भाग उसीका कहते हैं जिसमें आभूषणादिक धारण किये जाते हैं। असली कान मस्तिष्कके भीतर रहता है। जिसका छेद बाहरसे दिखाई देता है। यही उसका शब्द श्रवणका मार्ग है। इसमें एक छोटी पतली जगह है। मध्य कानके बाह्य पार्श्वमें कानका पर्दा है। मध्य कानमें एक नली रहती है, जिसका एक मुख मध्य कानमें है और दूसरा भाग गलेमें रहता है। इसके द्वारा ही मुखमेंसे वायु कानमें आती है। कानका पर्दा मध्य कान और अंतः कानके बीचमें रहता है। यह पर्दा अर्द्ध पार दर्शक है। मध्य कानमें तीन छोटी-छोटी अस्थियां तथा स्नायु भी हैं। भीतरी कानका हिस्सा तीन अर्द्ध चन्द्राकार नलियों

द्वारा बना है। इनमें एक प्रकारका द्रव रहता है। जिस समय किसी प्रकारका ऊँचा शब्द कानमें पहुंचता है, उस समय उसकी तीव्रता इसी द्रवके द्वारा कम हो जाती है। इसी तरकीबसे यह अन्त भाग श्रवणतन्तुओंकी रक्षा करता है। मस्तिष्क स्थित बारह तन्तुओंमें से ही एक श्रवण तन्तु है। वही इस अन्तःभीतमें आकर समाप्त होता है। इसके अतिरिक्त अन्तः कानमें एक भाग और भी है। जिसका आकार शंखनाभ्याकृति-जैसा है। इसके भीतरमें शब्दके घुसनेसे उसकी कठोरता घट जाती है। यह सब परमात्माका रचा हुआ खेल है। इसीके द्वारा श्रवणेन्द्रिय ज्ञान होता है। श्रवण परीक्षा करते समय रोगीको खड़ा रखे, या कुर्सी पर बैठावे, या बिछौने पर सीधा लेटावे। आवश्यकतानुसार पार्श्वके बल पर भी लेटाकर परीक्षा करे। परीक्षाके समय रोगीके छातो परसे वस्त्रोंको हटवा देवे। अगर स्त्री हो तो एकदम महीन वस्त्रसे छातीको ढाँक देवें। फिर रोगीकी दीघ श्वासोच्छ्वास क्रिया द्वारा परीक्षा करे। परीक्षा करते समय रोगी यदि जल्दी-जल्दी श्वास लेता हो या मुंहसे श्वास लेता हो तो प्रथम श्वास क्रिया ठीक रखनेके लिये समझा देना चाहिये। परीक्षा करते समय स्टेथिस्कोपके मुखको छातीपर सम्हालकर स्थिरतापूर्वक रखना चाहिये, जिससे कि बाहरी शब्द यन्त्रके मुखमें प्रवेश न कर सके। यदि हृदयादिक प्रदेशों पर बालोंकी अधिकतासे अच्छी तरहसे शब्द सुनाई न देता हो, तो बालोंको उस्तरेसे कटवा देना चाहिये या छाती पर बालोंको किसी स्निग्ध वस्तुके द्वारा चिपका देना चाहिये। बादमें फेफड़े, हृदय, फुफ्फुस शिखर, अक्षकास्थि आदि स्थानोंकी तथा इनके सन्निकटवर्ती अवयवोंकी, जैसे—पार्श्व भाग, पशु कास्थियोंके बीचका भाग, स्वर यन्त्र, श्वासनलिका आदि स्थानोंकी अच्छी तरहसे दत्तचित होकर परीक्षा करे। जब फेफड़ोंकी परीक्षा करे, उस समय एकबार एक तरफ प्रश्वास को सुने और निःश्वासके समय तुरन्त दूसरे फेफड़ेके समान स्थान पर

यन्त्र लगाकर श्रवण करे। फिर दोनों तरफकी आवाजका तारतम्य करे। अंशफलकको परीक्षाके समय रोगीके हाथको दूसरे कन्धे पर रखवाकर कोहनी का ऊँचा उठवाना चाहिये जिससे उस भागका आच्छादन दूर हो जाय। शरीरमें होनेवाली शब्द क्रियाको वेदोपवेदों में नाद संज्ञा दी हैं। ये नाद फुफ्फुस, धमनी, हृदयादि प्रदेशों में नाना प्रकारके होते हैं, जो अनुभव द्वारा ही पहिचाने जा सकते हैं।

इस परीक्षामें ४ बातें विशेष ज्ञातव्य हैं।

नैसर्गिक श्वास शब्दध्वनि, आगन्तुक शब्दध्वनि, मर्मरध्वनि आर हृदयगतिध्वनि।

श्वासध्वनिमें भी स्थान भेदसे २ विभाग हो जाते हैं :—

१—वायुकोषीय। २—नालीय।

'वायुकोषीय नाद' Vesicular Sound यह नाद भी बहुत तरहका होता है। जैसे—रूक्ष, कर्कश, तीव्र, क्षीण, दीर्घ, त्रुटित, कम्पित, लोप।

रूक्ष—स्वस्थावस्थामें जो ध्वनि आती है, वह फेफड़े निर्बल हों तो तीव्र तथा सबल हों तो मन्द ध्वनि होती है।

कर्कश—शास्त्र नियमानुसार दाहिने फेफड़ेके अग्र भाग पर कुछ कर्कश ध्वनिकी आवाज आती है। यदि थोड़ी खराबी हो जाय तो अन्य स्थानों में भी कर्कश ध्वनि सुनाई देती है।

तीव्र ध्वनि—फेफड़ों में कठोरता आनेपर प्रश्वास और निःश्वास दोनों तीव्र हो जाते हैं। सामान्यावस्थासे निःश्वास कुछ लम्बा भी हो जाता है। यह कठोरता न्युमोनिया, राजयक्ष्माका प्रारम्भ काल, फुफ्फुस संकोच और कैन्सरादि रोगों में, कहीं पर खांसीमें फुफ्फुस जितने अंशमें कठिनभूत होता है, उतने ही प्रमाणमें ध्वनि तीव्र हो जाती है।

क्षीण—स्वस्थावस्थामें बहुधा शान्तिसे श्वास लेनेपर ध्वनि क्षीण हो जाती है। किन्तु फुफ्फुसावरणमें वायु संचय, द्रव संचय, शोथ

आनेपर तथा श्वासनलिकामें वायुके आगमनकी रुकावटसे दीर्घ श्वास लेनेपर भी ध्वनि क्षीण सुनायी देती है।

दीर्घ—वायुकोष विस्तृत हो जाने पर और तमक श्वास रोगमें निःश्वास दीर्घ हो जाता है।

त्रुटित—किसी-किसी समय स्वस्थावस्थामें भी श्वास टूट जाता है। परन्तु राजयक्ष्माकी प्रथमावस्थामें भी दीर्घ श्वास लेनेपर भी ध्वनि टूटी हुई-सी छोटी-बड़ी सुनाई देती है।

कम्पित—शीत लगने पर, कफके फटने पर और वातवहा नाड़ियों में विक्षोभ होनेपर भी ध्वनि कम्पनयुक्त हो जाती है।

लोपध्वनि—प्लूरिसीमें तरल बढ़नेपर ध्वनिका लोप हो जाता है। अत्यधिक तरल बढ़ने पर वंशीवत् आवाज आने लगती है। यदि तरलके ऊपरी हिस्सेमें दाह और श्राव हो जाता है तो ध्वनि अजाशब्दवत् सुनाई देती है।

## नालीय ध्वनि

नालीय ध्वनि :—(Bronchialrespiation) वृहत् श्वासनलिका और स्वर यन्त्र पर यन्त्र द्वारा सुननेमें आती है। यह वायुकोषीय आवाजकी अपेक्षा तीव्र कठोर होती है। निःश्वास कालके समय वायुकोषीय ध्वनिकी अपेक्षा कठोरता इसमें अधिक होती है। स्वस्थकी बजाय रुग्णावस्थामें जब ध्वनिमें भेद हो जाता है, तब पृथक्-पृथक् रोगोंमें भिन्न-भिन्न ध्वनि सुननेमें आती हैं। इनमेंसे मुख्य ३ तरहकी हैं।

वंशीवत् ध्वनि :—(Tubular) न्युमोनिया या यक्ष्माकी कष्ट साध्यावस्थामें अस्वस्थ फुफ्फुसीय खण्ड का सम्बन्ध सूक्ष्म श्वासनलिकासे हो जानेपर वंशीमें निकलनेवाले शब्दकी तरह आवाज आती है। यह शब्द श्वासनलिकाके और उरोस्थिके ऊपरके भागमें या इसके सामानान्तर पृष्ठ भागमें सुननेमें आता है। प्लूरिसीमें भी तरल अधिक बढ़ जानेपर यह ध्वनि सुननेमें आती है।

विवर ध्वनि :—(Caverhous) राजयक्ष्माकी तृतीयावस्थामें फुफ्फुस-खण्डमें छोटे विवर होनेपर उनका सम्बन्ध संकुचित बृ० श्वासनलिकासे हो जाता है, तब उस स्थानसे वंशीनादकी जगह कठोर आवाज निकलती है। यह आवाज श्वास और निःश्वासके समय अनुभवमें आती है। इसी प्रकार फुफ्फुस पर शोथ आनेसे तथा उसका सम्बन्ध वृहत् श्वास-नलिकासे हो जाने से उस स्थानमें भी विवर ध्वनि सुनाई देती है।

कौप्यक ध्वनि :—( Amphoric ) राजयक्ष्माकी असाध्यावस्थामें फेफड़ोंमें बड़ा खात (Cavity) हो जाता है और उसका सम्बन्ध कण्ठस्थ श्वासनलिकाके साथ होनेसे या फुफ्फुसावरणमें वायुका प्रवेश होनेसे एक प्रकारकी वेणुकूजनशब्दवत् ध्वनि निकलने लगती है जो श्वासोच्छ्वासके समय सुननेमें आती है।

## शब्द ध्वनि

यह ध्वनि रोगीके मुखसे १-२-३ कहलाते समय फेफड़ों पर यन्त्र लगाकर सुनी जाती है। स्वस्थावस्थामें बायें फेफड़ेकी अपेक्षा दाहिने फेफड़ेमें अधिक स्पष्ट सुनाई देती है। आगेके ओरकी ध्वनि पीठकी तरफसे स्पष्टतया सुननेमें आती है। स्कन्धास्थिमें इसका बहुत कम ज्ञान होता है। छातीके समस्थानों पर ध्वनि समरूप से सुनाई देती है। व्याधि भेदसे, मन्द-तीव्रादि अनेक भेद हो जाते हैं। जिनमें यह ४ मुख्य हैं। जैसे—फुफ्फुसावरण जन्य शोथ या स्थूलतामें मन्द ध्वनि सुनाई देती है अथवा फुफ्फुसावरण द्रवका अल्प संचय होने पर ध्वनि सानुनासिक हो जाती है। या फुफ्फुसावरणमें तरल अधिक होने पर ध्वनिका अभाव हो जाता है तथा श्वासनलिकामें कफयुक्त शोथ होनेके कारण वायुका अवरोध होनसे भी ध्वनि सुनाई नहीं देती है। इसलिये इसकी अभाव संज्ञा दी है। फुफ्फुसावरणमें वायु भर जानेपर प्रतिध्वनितसम सुनाई देता है। फेफड़ों में कठोरता आनेपर शब्द जन्य ध्वनि मोटी हो जाती है। इसलिये श्वसनक ज्वरमें और राजयक्ष्माके

अन्तिम समयमें खात ( Cavity ) बढ़ जानेपर ध्वनि तीव्र हो जाती हैं, अथवा फुफ्फुसावरणमें अत्यधिक द्रव वृद्धि हो जाय तब भी अति तीव्र ध्वनि सुनाई देती है। इसी तरह बक्षस्थलसिका-ग्रन्थियों के वृद्धिगत होनेपर पृष्टवंशको ४-५-६ कसेरुकाओं पर और बालकों को पहिली, दूसरी, तीसरी कसेरुकाओं पर धीमेंसे उच्चारण किया हुआ शब्द भी साफ सुनाई देता है।

## आगन्तुक ध्वनि

किसी समय आगन्तुकध्वनि स्वाभाविक ध्वनिके साथ फेफड़ोंमेंसे आने लगती है। आवरण कलाओं के घर्षणसे, या वायुकोषोंमें एवं श्वासनलिकाकी शाखाओंमें तरलको उत्पत्तिसे, श्वासनलिका मार्गके संकोच होनेसे तथा फुफ्फुसावरण द्रवोत्पत्ति होनेके कारण घर्षण ध्वनि द्रव ध्वनि, कूजन ध्वनि, वस्ति ध्वनि, सीत्कार युक्त ध्वनि आदिकी उत्पत्ति हो जाती है।

घर्षण ध्वनि फुफ्फुसावरण कलाओंके घर्षणसे या हृदयावरण कलाओंके द्वारा घर्षण होनेसे उत्पन्न होती है। इस ध्वनिमें शुष्क और स्निग्ध दो प्रकारके भेद माने हैं।

आवरण-द्रव उत्पत्तिसे पहिले स्निग्ध ध्वनिकला शुष्क हो जाने पर शुष्क ध्वनि हो जाती है। यह ध्वनि श्वासोच्छ्वास दोनों के समय सुननेमें आती है। किन्तु बीच २ में टूटती भी रहती है। किसी-किसी समय मिश्र घर्षण ध्वनिमें और मन्द द्रव ध्वनिमें संशय हो जाता है। इसलिये इनकी पहिचान निम्न लक्षणों से स्पष्टतया हो जाती है। जैसे घर्षण ध्वनि श्वासोच्छ्वास क्रियाके समय टूटती हुई सुननेमें आती है और यन्त्रको दबाने पर आवाज साफ सुनाई देती है। तथा खांसते समय कफ निकलने पर आवाज समान रहती है। और दीर्घ श्वास लेनेसे तथा श्वासको रोकनेसे घर्षण लुप्त हो जाता है। अन्य पहिचान

भी यह है कि घर्षण ध्वनि, श्वास लेते समय और छोड़ते समय दोनों समय में सुनाई देती है। मंद द्रव ध्वनि केवल श्वास लेते समय अन्तमें सुनाई देती है। यन्त्र दबाकर रखनेसे ध्वनि मन्द पड़ जाती है। खांसते समय ध्वनि बदल जाती है। तथा हृदयावरणमें घर्षण होनेसे तो वहाँपर दीर्घ श्वास लेनेपर अथवा श्वासावरोध करने पर भी आवाज फुफ्फुसावरणके घर्षण की तरह बन्द नहीं होगी परन्तु बराबर होती ही रहेगी। कूजन ध्वनि श्वास छोड़ते समय एक ही बार सुनी जाती है। इसी प्रकार वायुकोषों में या श्वासनलिकामें द्रव पैदा होनेसे वहाँपर बुद-बुदवत् ध्वनि सुनाई देती है जो श्वास निःश्वासके समय हो श्रवणगोचर होती है और इसके भी पाँच भेद होते हैं। मन्दतरल ध्वनि, मंदतर तरल ध्वनि, मध्यम तरल ध्वनि, वृहत् तरल ध्वनि, मिश्रित तरल ध्वनि। इंगलिशमें इस ध्वनिका नाम (Crapitation) हैं।

मन्दतरल ध्वनि—यहध्वनि न्युमोनियां और यक्ष्माकी प्रारम्भावस्था में मृदुरूपमें सुनाई देती है। यह आवाज केश मर्दनवत होती है इंगलिशमें इसको (Crepitantrabe) कहते हैं। कफ संभृत वायुकोषोंकी दीवार जब पृथक होती है तब श्वास लेते समय अन्तमें इसको आवाज दीर्घ श्वास लेने पर ही सुनाई देती है।

मन्दतर तरल ध्वनि—अत्यन्त सूक्ष्म श्वासवाहनियों में कफके चिप जानेपर श्वास लेने और छोड़नेके समय अति कोमल आवाज निकलती है इससे इसको मंदतर कहते हैं। इंग्लिशमें (Subcrepitantrale) कहते हैं।

मध्यमतरल ध्वनि :—यह उस समय होती है जब यक्ष्मा रोग बढ़ने लगे अथवा न्युमोनियांका निवृत्ति काल होता है तब ही तरलापूरित क्षय—विवर या श्वासनलियों में वायुके आवागमनके समय मंद तरलसे बढ़ी हुई तथा मंदतर तरलसे न्यून और श्वास

ग्रहणके अन्तमें तथा श्वास त्यागके पूर्व सुनाई देती है । इंग्लिशमें (Crepitusredux) कहते हैं ।

वृहत्तरल ध्वनि—यह ध्वनि राजयक्ष्माको अन्तिम अवस्थामें कफलिप्त बड़े खातसे निकलती है, और उस समय इसका वृहत रूप होता है । कांस्यपात्रहत: स्वर वत रोगी हो जाता है तथा यह ध्वनि न्युमोनिया ज्वरके पश्चात् फफड़ोंके द्रवीभूत होने पर भी सुनाई देती है तथा वृद्धावस्थामें फफड़ोंके बैठ जानेसे, या श्वासवाहिनियोमें तरल भरने पर श्वासोच्छ्वासके समय वृहत् तरल ध्वनि सुनाई देती है । इस ध्वनिको इंगलिशमें (Gurglingrale) कहते हैं । जब ये सब ध्वनि परस्परमें मिल जाती है, तब इसको मिश्रित तरल ध्वनि कहते हैं ।

इसके अलावा और भी कितनीही ध्वनियां निकलती हैं । जैसे श्वासवाहिनी नलिका का मार्ग संकुचित हो जाता है, तब श्वासोच्छ्वास के समय कूजनवत् ध्वनि निकलती है, जिसको कूजन ध्वनिके नामसे पुकारा जाता है । इंगलिशमें ( Rhonehus ) कहते हैं, यह भी सूक्ष्म स्थूल भेदसे २ प्रकार की है ।

सूक्ष्म कूजन ध्वनि उस समय होती है, जब सूक्ष्मवाहिनियोंमें न्युमोनियां, तमक श्वास एवं तीव्र कासके कारण शोथ आ जाता है या उनकी भित्तियों पर कफ चिपक जाता है, तब मार्गके संकुचित होनेपर नि:श्वासके अन्तिम समयमें सूक्ष्म कूजन शब्द सुनाई देता है ।

स्थूल कूजन ध्वनि भी उपरोक्त रोगोंके कारण ही श्वासनलिकाओंमें शोथ आजानेसे नि:श्वास कालके समय आदिसे अन्त तक स्थूल कपोत कूजनवत् सुनाई देती है, जो दूरसे ही सूचना देनेवाली होती है । जो ध्वनि फुफ्फुसावरण प्रदाह रोगमें तरल और वायुके मिल जानेसे जल-पूरित मसकमें जैसे थल थल आवाज आती है, उसकी तरह आवाज-युक्त रोगीकी परीक्षा रोगीको हिलाकर करनी चाहिये ।

सीत्कारयुक्त शब्द उस रोगीके मुखसे सुननेमें आता है, जिसके

फेफड़ोंमें राजयक्ष्मा रोगके कारण बड़े बड़े खात ( Cavity ) हो जाते हैं। यह शब्द भी रोगीको कफ थूकनेके बाद वापिस श्वास लेते समय ही प्रतीत होता है।

## हार्दिक ध्वनि

**हृदयका स्वरूप—पुण्डरीकेण सदृशं हृदयं स्यादधोमुखम्।**
**जाग्रतस्तद्विकशति स्वपतश्च निमीलति ॥**

हृदयका आकार कमल पुष्पके समान है, और इसका मुख नीचे को रहता है। जब तक मनुष्य जागता रहता है, तब तक हृत्कमल खुला रहता है। जब सो जाता है तब बन्द हो जाता है। इसकी उत्पत्ति रक्त और कफके सार भागसे होती है। जैसे सुश्रुतम लिखा है :—"शोणित कफ प्रसादजं हृदयं यदाश्रयाहि धमन्यः प्राणवहा।" इसलिये हृदय ही के आश्रयसे मनुष्य जीवित रहता है। यही चेतनाका स्थान है। जैसे लिखा भी है कि "हृदयं विशेषेण चेतना स्थानम।"

उपरोक्त गुणोंवाला हृदय जब तमोगुणसे ढक जाता है, तब सम्पूर्ण प्राणी सो जाते हैं। यह हृदय वक्षस्थानके भीतर बायें फेफड़ेमें अधिक रूपसे, दाहिने फेफड़ेमें कुछ कम रूपसे रहता है। यह प्रथम बाल्यावस्था में १० वर्षकी आयु तक चौथी पर्शुकान्तरमें रहता है। फिर शनैः शनैः नीचेकी तरफ उतरता जाता ह। याने युवावस्थामें पांचवीं पर्शुका और वृद्धावस्थामें छठी पर्शुका तक उतर जाता है। हृदयकी स्पन्दन क्रिया पांचवीं पर्शुकान्तरमें १ इञ्च जितने स्थानमें हृदयकोण पर होती है। जब हृदयके अलग-अलग अङ्गोंकी ध्वनि सुननी हो तब हृदयकोण उरःफलक, पर्शुकान्तर, उप पर्शुकान्तरमें। उरोस्थिसन्धि स्थानों पर यन्त्रको रख कर सुननी चाहिये। हृदय परीक्षामें दो बातें मुख्य हैं। एक आकुंचन क्रिया, दूसरी प्रसारण क्रिया। अंग्रेजोंमें इन क्रियाओंको

लुब और डुब लिखा है। इस तरह उपरोक्त क्रियाओंका हृदयमें व्यापार अहर्निश चलता रहता है। यदि मानसिक क्रोध ईर्षादिक कारणोंसे हृदय उत्तेजित हो जाय तो प्रसारण काल कम अथवा लुप्त हो जाता है या कितने ही रोगोंमें हृदय कपाटोंमें विकृति, रक्तमें पतलापन या हृदयमें कमजोरी हो जाती है, तब हृद्गति अनियमित हो जाती है। तब आकुंचन प्रसारणके समय मर्मर ध्वनि होने लगती है। इसके अलावा हृदयावरण कलाओंमें घर्षण होने पर दोनों समय घर्षण शब्द सुनाई देता है।

हार्दिक कपाट संकोचसे संकोच-तरंग उत्पन्न होती है। इसका प्रारम्भ दक्षिण अलिन्दसे होता है, जहां उत्तरा महाशिरा और हार्दिक मूलशिरा मिलती हैं। उस स्थानको अलिन्दशिरा ग्रन्थि (Sinoauricular Node) कहते हैं। फिर यह संकोच-तरङ्ग दोनो अलिन्दोंके बीचमें रही हुई दीवारमें अलिन्द निलय ग्रन्थि तक गति करती है। पीछे दोनों निलयोंके बीचकी दीवारमें जाता है। संकोच तरंगकी यह गति अलिन्द निलय सेतु द्वारा एकसे दूसरे भागमें होती हैं। अधिक गति अलिन्द सिरा ग्रन्थि पर मन्दगति हृदयके किनारे पर होती है। स्वस्थावस्थामें ही इस तरह नियमित क्रिया होती है। रोगी होने पर अलिन्द सिरा ग्रन्थिके समस्त तरंग निलय खण्डोंमें नहीं पहुंचते। इसीसे अलिन्दकी गति द्विगुण या इससे भी अधिक बढ़ जाती है। और निलय खण्डकी सामान्य गतिसे कम हो जाती। किसी-किसीको तो निलय गति अलिन्द गतिसे आधी तक हो जाती है। यदि हृदयसे बाहर रक्तवाहिनियोंमें ध्वनि सुनाई दे तो वह स्वाभाविक है या अस्वाभाविक? यदि अस्वाभाविक है तो स्थानीय है या हृदयसे सम्बन्ध वाली—इस बातका अच्छी प्रकार निर्णय करना चाहिये। इस हार्दिक ध्वनिमें निम्नलिखित कारणोंसे भेद हो जाते हैं :—

हृत्सम्बन्धी मांसपेशियों में शिथिलता या शोथ आने पर आकुंचन लुब ( Lub ) शब्दकी ध्वनि लघु हो जाती है।

कहीं पर तीव्र ज्वरों में हृदन्तराय होने पर आकुंचन ध्वनिमें मृदुता आ जाती है। पूर्ण रूपसे अन्तराय होने पर लोप भी हो जाता है। हृदयका संकोच बलपूर्वक होनेसे लुब तीव्र हो जाता है। द्विपत्र कपाटका अवरोध होने पर प्रथम ध्वनि कर्कश और हृदयके अग्र भाग पर तीव्र तर मर्मर ध्वनि होती है। विकृति बढ़ने पर द्वितीय ध्वनि डब् सुननेमें नहीं आती, केवल मर्मर ध्वनि ही कर्णगोचर होती है। गलगण्ड, तीव्र ज्वर, अधिक परिश्रमके समय भी, लुब ध्वनि साधारण अवस्थासे बढ़ जाती है। रक्तचापके समय भी रक्त प्रसारमें रुकावट होनेके कारण अथवा महाधमनी कपाटिका का अवरोध होनेके कारण हृदयके संकोच कालके समय ध्वनि कर्कश हो जाती है। यह ध्वनि कण्ठस्थ महा-मातृका धमनीकी तरफसे सुननेमें आती है। इसका स्पर्शसे भी पता लग जाता है अथवा फेफड़ों द्वारा बाम अलिन्दमें जानेवाले रक्तके अवरोध हो जाने पर या इसमें विकृति होने पर भी फुफ्फुसाभिगा धमनी पर आवाज कर्कश सुनाई देती है।

मर्मर ध्वनि हृत्कपाटकी अपूर्णतासे रक्तका पुनरागमन होता रहता है, जिससे सुनाई देती है।

द्विपत्र कपाटके आच्छादनमें त्रुटि रहने पर मृदु मर्मर ध्वनि कुक्षी तरफ गमन करने वाली हृदय संकोच कालमें होती है। इससे आकुंचन क्रियामें भी अन्तर पड़ जाता है।

द्विपत्रकपाट, त्रिपत्र कपाटोंके पृथक्-पृथक् समयमें बन्द होनेसें भी लुब-डुब ध्वनि द्विगुण हो जाती है।

हृदय गति तीव्र हो जानेसे प्रसारका समय कम हो जाता है। हृदयावरण कलाओंमें घर्षण होनेसे आकुंचन प्रसारणके समय घर्षण ध्वनि सुनाई देती है। अथवा फुफ्फुसावरण हृदयावरणका घर्षण होने

पर भी संकोच कालके समय घर्षण शब्द सुनाई देता है। आकुंचन प्रशारण याने लुब और डुबका समय सम हो जाय तो अवस्था भयप्रद मानी जाती है। वृहत् धमनीका विस्तार होने पर संकोच कालमें मर्मर ध्वनि होती है। न्युमोनिया रोगमें फुस्फुसाभिगा धमनी पर यदि द्वितीय ध्वनि डबकी आवाज तीव्र सुनाई दे तो वह शुभ लक्षण माना जाता है। पाण्डु, अग्निमान्द्य, चाय, तम्बाकू, भांग, गाजा, चरसके अत्यन्त सेवनसे; आमवात, गलगण्ड, संक्रामक ज्वर, रोमान्तिका, उपदंश आदि कारणोंसे हृद्गति बढ़ जाती है। याने १५० से २०० तक हो जाती है, इसको गतिवृद्धि कहते हैं।

मंद गति उस समय हो जाती है, जब रोगीको कामला, मस्तिष्क रोग, मस्तिष्कार्बुद हो गया हो; अथवा जिसने डिजिटेलिसादिका ज्यादा प्रयोग कर लिया हो, अथवा जिसको ईड़ा पिङ्गला नाड़ियोंकी शक्तिका ह्रास हो गया हो। इङ्गलिशमें ( Bradycardia ) कहते हैं। गति भंग कपाटोंमें दोष, मानसिक चिन्ता, तमालपत्र सेवन, मस्तिष्कादि दोषोंके कारणसे होता है। किसी समय उपरोक्त व्याधि तीव्र ज्वरादिकोंके कारण अथवा दौड़नेसे ऊपरकी पर्वतीय चढ़ाईसे शिर पर भार वहन करनेसे भी गतिमें दोष हो जाता है। हृत्पन्दनमें निम्नोक्त, पाण्डुता, मानसिक विकार, अग्निमान्द्य, गर्भाशय दोष, अपतन्त्रक, मदात्यय, अतीश्रम, प्रमेहादि रोगोंके कारण गति बढ़ जाती है।

धमनियोंमें विस्तार—धमनीकी दीवारोंमें विकृति या रक्त भार बढ़नेसे हो जाती है।

सूचना—स्टेथस्कोप परीक्षाके समय बहुधा भ्रम होनेकी सम्भावना रहती है। अतः यन्त्रको कर्णविवरमें ठीकसे लगाना चाहिए तथा उसकी कमानी ज्यादा कठोर नहीं होनी चाहिये। यन्त्रकी रबड़नलिका मजबूत याने कटी हुई नहीं होनी चाहिये। अन्यथा कुछ भी दोष

लगाते समयमें यन्त्रमें रहेगा तो शब्दज्ञानमें बाधा पहुंचेगी। दुर्बल शरीरमें ध्वनि जैसी अच्छी तरह स्पष्ट सुनाई देती है, वैसी स्थूल शरीरमें नहीं देती। कासके समय भी भ्रम होनेकी सम्भावना रहती है।

## ताड़न परीक्षा ( पर्कसन ) PERCUSSION

स्टेथस्कोप परीक्षाके पूर्व अंगुली ताड़न क्रिया द्वारा फेफड़ोंकी भीतरी परीक्षा की जाती है। अंगुलियों द्वारा ताड़न करने पर जो आवाज उत्पन्न होती है, उसके द्वारा फुस्फुसोंकी स्वस्थता अस्वस्थताका सामान्य ज्ञान हो जाता है। फिर स्टेथस्कोप द्वारा विशेष ज्ञान हो जाता है।

इस परीक्षाके समय रोगीको चित्त लेटाकर फिर वैद्य अपने बायें हाथकी मध्यमांगुलीको रोगीके फेफड़ों पर रखे तथा अपने दाहिने हाथ की अनामिका मध्यमांगुलीके अग्र भागसे ताड़न क्रिया करे। इस क्रियामें मृदु ताड़न, मध्यम ताड़न, तीक्ष्ण ताड़न करनेसे तीन प्रकारकी रिक्त, घन, सौपिर आवाज सुननेमें आती है।

इसलिए अक्षकास्थि और फुस्फुस शिखर पर मृदु ताड़न एवं यकृतके सामने मध्यम और नीचेकी तरफ मृदु ताड़न करना चाहिये। छाती पर आगे और पार्श्वों पर मध्यम ताड़न, पीठमें और दृढ़मांसपेसियों पर तीव्र ताड़न करना चाहिये। सौषिर ध्वनिमें स्थान भेदसे अन्तर हो जाता है। किसी स्थान पर मन्द, किसी स्थान पर घन सुनाई देती है। सौपिर ध्वनि अन्य भागोंकी अपेक्षा फुस्फुस शिखरों पर अधिक साफ सुनती है। वायुकोपोंका विस्तार हो जाने पर यह ध्वनि तेज हो जाती है। मांसपेशियों पर शोथ हो जानेसे ध्वनि घन हो जाती है। इस प्रकार यकृत और हृदय पर भी आघात करनेसे घन ध्वनि होती है। यदि फेफड़ोंकी मांसपेशियों पर दाह शोथ हो

जाता है, तो वहाँ पर भी कठोरताके कारण घन ध्वनि हो जाती है। द्रव संचित होने पर भी घन आवाज निकलती है। स्तन पीनेवाले बच्चोंके फेफड़ोंसे फूटे बर्तनकी-सी आवाज निरोगावस्थामें होती है। यदि फेफड़ोंमें नीचे घन भाग और ऊपर द्रव भाग अधिक हो तो सौषिर ध्वनि तीव्र हो जाती है। अङ्गरेजीमें इसको स्कोडा ध्वनि कहते हैं तथा टूटी हड्डी पर जो आवाज आती है उसे ओस्टिलरेजानेन्स कहते हैं। प्लूरिसी रोगमें द्रव भर जाने पर वहाँकी ध्वनि घन हो जाती है। खासोंमें कूजन ध्वनि। हृद्यावरण शोथ, फुप्फुसावरण शोथमें घर्षण का बोध ताड़न द्वारा ही प्रतीत हो जाता है।

फुफ्फुसों पर अंगुली रखकर आघात करने पर निरोग अवस्थामें जो आवाज आती है, वह विकार होने पर बदल जाती है। स्वस्थावस्था में सौषिर ध्वनि फुप्फुस शिखर जो अक्षकास्थिसे दो अँगुल ऊपर रहता है, वहाँसे लेकर ११ वीं पीठकी पशुका तक सुनाई देती है। बलपर्वक श्वास लेनेपर १ इञ्च नीचे तक भी सुनी जा सकती है। इसलिये इस परीक्षा का आरम्भ अक्षकास्थि ( हंसली ) से करना चाहिये। फिर नीचे दोनों पार्श्व भागमें करता हुआ, एक समय एक तरफ, एक समय दूसरी तरफके प्रदेशकी जांच करनी चाहिये। जिससे दोनोंके अन्तरका ज्ञान हो जाय। परीक्षाके समय आगेके भागको देखनेके लिये समान स्थान पर सीधा सुलाये। पार्श्वकी परीक्षाके लिए स्वस्थ हो तो बैठा कर परीक्षा करे और हाथ गले पर रखनेको कहे। पृष्ठ भागकी परीक्षा के समय हाथोंको परस्पर करके कन्धों पर रखे। अक्षकास्थि परीक्षा के समय ग्रीवाको सीधा रखनेको कहे, ग्रीवा टेढ़ा रखनेसे ध्वनिमें अन्तर आ जाता है।

---

# आमाशय परीक्षा और विवरण

**स्टमक Stomach**

जो अन्न प्रणाली नामकी नलिका मुँहसे आरम्भ होकर गुदातक जाती है और आवश्यकतानुसार कहींपर चौड़ी कहींपर छोटी तथा आमाशयमें फैलकर चौड़ी हो गई है. इस भागका नाम आमाशय है अंग्रेजीमें इसीको **स्टमक** (Stomach) कहते हैं। मुंहसे खाया हुआ, पीया हुआ सर्व प्रकारका भोजन इसी स्थान पर पहुंचता है। इस आमाशयके दाहिनी तरफ यकृत और बाँई तरफ प्लीहाका स्थान है। मुँहसे खाया हुआ भोजन लाला ग्रन्थियोंकी लारसे मिलकर जब आमाशयमें पहुंचता है, तो कुछ समयके लिये यहाँ रुक जाता है। तब आमाशय अपनी दीवारोंमें रहनेवाले आमाशयिक रसको मिलाकर सुपच बना देता है। आमाशयका आकार जलपूरित चर्म निर्मित मसकके समान होता है, और इसकी दीवारें मांस तन्तुओंसे बनी होती हैं जो भोजनके मात्रानुसार फैलती रहती है। इसका ऊपरी हिस्सा चिकना और भीतरी हिस्सा खरदरा होता हैं। इसमें बहुतसे छिद्र होते हैं जिनमें ग्रन्थियां रहती हैं जो आमाशयिक रसको पैदा करती है। सर्व भोजन आमाशयके द्वारा ही नहीं पचता। घृत तैलादि चिकने पदार्थ आँतोंमें पचते हैं। प्रत्येक पदार्थ आमाशयमें ३ घण्टे तक रुकता है। इसके बाद आतो में चला जाता है। अंन्न प्रणालिकाकी लम्बाई ३० फुटकी है। इस रास्तेमें अन्य समीपवर्त्ति ग्रन्थियां भी अपना रस भेजती रहती हैं। भोजन पचनेमें इसी रसकी विशेष सहायता पहुंचती हैं। इसी रसके द्वारा छः रसोंवाला भोजन, अनेक रूप-रंग धारण करता हुआ शरीरका पोषण करता है। यह उपरोक्त नलिका गलेमें श्वास मार्गके पीछे रहती है और छाती और पेटमें होती हुई आमाशयमें पहुंचती है। भोजन श्वास मार्गमें न चला जाय इसलिए श्वास मार्गके मुखपर एक ढकन लगा रहता है जो निगलते समय श्वास मागको बन्द कर देता है।

## परीक्षा

खाली आमाशयमें वायु रहती है। अङ्गुलियों द्वारा ताड़न परीक्षा करनेपर रिक्तवत् ध्वनि होती है। आमाशय बढ़ जानेपर आवाजकी प्रतीति सम्पूर्ण जगह होती है। लेकिन यकृत् प्लीहा अर्बुदादि रोगों के कारण आमाशय संकोच होनेसे रिक्त ध्वनिका स्थान छोटा हो जाता है। बांये फेफड़ेमें जल संचय अथवा अर्बुद हो जानेसे आमाशय नीचा हो जाता है। तथा जलोदर हो जानेसे या बाय फेफड़ेका संकोच हो जानेपर आमाशय ऊपरको चढ़ जाता है। ये सब अङ्गुली आघात से विदित हो जाता है। परीक्षाके लिये आमांशय पर बांये हाथकी मध्यमांगुलिको रखकर दाहिने हाथकी तर्जनो द्वारा ताड़न करना चाहिये। इसी विधिसे सारे उदरको परीक्षाकी जाती है। परीक्षामें प्रथम बीचसे आरम्भ करना चाहिये। इसी तरह आंतोंके खाली होने पर भी परीक्षा करते समय रिक्तवत ध्वनि निकलती है जहां रिक्त आवाज न आवे तो वहांपर मलादिकका दोष समझना चाहिये। जलोदर रोगमें करवट बदलने पर जल नीचेको आ जाता है तब स्थान खाली हो जाता है। वहांपर भी रिक्त ध्वनि ही आती है।

## यकृत् परीक्षा और विवरण

मनुष्यके उरोदर पटलके नीचे दक्षिण तरफ जामुनके रंग जैसा सबसे बड़ा उदरकी आधी गुहाको रोककर रहनेवाला अवयव है उसीको यकृत कहते हैं। इसका वजन ऽ२ सेरके लगभग है। इसमें २ भाग होते हैं बड़ा दक्षिण खण्ड और छोटा बामखण्ड जो प्रायः आमाशयके ऊपर रहता है। पहिला दक्षिण खण्ड स्वस्थावस्थामें पसलियों तक रहता है, परन्तु रोगी होनेपर नीचेको खिसक आती है। इसकी लम्बाई १ फुट चौड़ाई ८ इंच होती है। इसके नीचे आंत, पीछेकी तरफ दक्षिण गुर्दा रहता है।

इसके ३ काम मुख्य हैं—प्रथम रक्तशुद्धि करना, दूसरा काम पाचन क्रियामें सहायता देना, तीसरा काम स्टोर कीपरी का है। स्टोर कीपरी की वस्तु शर्करा है। इसके अलावा यकृत पित्तको बनाकर क्लोममें संग्रहीत करता है जो पाचन क्रियामें सहायक है। पित्त द्वारा ही स्निग्ध भागका शीघ्र पाचन होता है। तथा कृमियोंसे रक्षा होती है और मलका रंग पीला होता है। पित्तकी कमीसे बहुतसे रोग हो जाते हैं। स्वस्थावस्थामें २४ घण्टेमें ऽ१।। पित्त बनता है। इसका निवास क्लोम (Calibladder) है। इसको यकृत् अपने नीचे भीतर छिपाकर रखता है। इसका स्वरूप गाजरकी तरहका है जो ऊपरसे देखनेमें प्रतीत नहीं होता है। यकृत् पित्त बनाबनाकर इस क्लोममें संचित करता रहता है। जब भोजन ग्रहणी नामक कलामें आता है तब पित्त भी उसमें आकर मिल जाता है। यदि किसी कारणसे पित्त प्रणालीका मुंह बन्द हो जाता है तो पित्त रक्तमें मिलने लग जाता है जिससे आंखोंमें पीलापन आ जाता है। पित्तके अभावसे टट्टीका रंग सफेद या भूरा हो जाता है।

स्वस्थावस्थामें यकृत परीक्षाके समय ६ वीं पर्शुकासे ८ पर्शुका तक घन आवाज निकलती है। रोग होनेपर ध्वनि बदल जाती है। लीवर बढ़ने पर ध्वनिकी वृद्धि हो जाती है। परीक्षाके समय दक्षिण उर:पंजरके ऊपर स्तन रेखा, कुक्षि मध्य रेखा, अंश फलक रेखाका आश्रय लेकर अंगुलीसे ताड़न परीक्षा करनी चाहिये। प्रथम प्रत्येक पांसुली पर पीछे पर्शुकाके मध्यप्रदेशकी आहिस्ते आहिस्ते परीक्षा करे। यकृतकी सीमा समझनेके लिये कटि प्रदेशसे ऊपरको चढ़ना चाहिये। यकृत पर ताड़न से घन ध्वनि निकलने लगती है। यकृतकी सीमा निर्धारण करके परीक्षा करनेसे स्थान भ्रष्टता, यकृत वृद्धि, संकोच, शोथ, विद्रधि अर्बुदादि रोगोंका आशानीसे ज्ञान हो जाता हैं। इसलिये यकृत परीक्षाके समय सीमा निर्णयमें बहुत फर्क पड़ जाता है। <u>प्लीहा</u>। आमाशयके बाएँ पार्श्वमें ९-१०-११ पर्शुकाके नीचे प्लीहाका स्थान है। रोग होनेपर

यह अधिक नीचे उतर आती है जिसका स्पर्श करनेसे पता लग जाता है। इसका स्वरूप काला और भूरे रंगका होता है। इसकी लम्बाई ५ इंच, चौड़ाई ३ इंच, वजन १० से १५ तोला तक होता है इसका मुख्य कार्य रक्तशोधनका है। रक्तके श्वेतकण इसके पास आकार लाल होते हैं। विषमज्वरादिकोंमें यह बहुत बढ़ जाती है। याने तमाम पेटको रोक लेती है। किसी समय घटकर १ तोला वजन रह जाता है।

उदर परीक्षा दो प्रकारसे की जाती है—एक ताड़न द्वारा, दूसरी स्पर्श द्वारा। ताड़न परीक्षासे घन रिक्त ध्वनिका बोध होता है। स्पर्श परीक्षासे यकृत, प्लीहा वृद्धि, शोथ, वेदना, आमाशय, पक्वाशय विकृति आन्त्रिक दोषका ज्ञान होता है। अतः दोनों परीक्षाओंके द्वारा रोगका निर्णय करना चाहिये। विशेष आवश्यकताके समय डाक्टर लोग एक्सरे द्वारा भी परीक्षा करते हैं। इस परीक्षामें प्रथम रोगीका एनेमा द्वारा पेट साफ कर देना चाहिये तथा खानेको बेरियम सल्फेड नामक दवा जो विलायती आती है उसको २ छटांक लेकर ठण्ढे पानी एक गिलासमें मिलाकर दिया जाता है। उसके बाद ही एक्सरे परीक्षा की जाती है। इसके लिये ४-५ प्लेट लेने पड़ते हैं, जिससे उदरके भीतरी दोषोंका पूरा पता लग जाता है। यह क्रिया एक्सरेसे डाक्टर द्वारा ही की जाती है। प्लेट लेनेके बाद डाक्टर ही रिपोर्ट लिखकर देता है। लेकिन किसी-किसी समय रिपोर्टमें भी फर्क आ जाता है। केवल रिपोर्ट पर ही निर्भर नहीं रहना चाहिये; साथमें अपना माथा भी लड़ाना चाहिये।

## पाचनक्रिया विवरण

मुँहसे लेकर गुदा पर्यन्त सम्पूर्ण अवयव –पाचनक्रियाके सहायक अङ्ग कहलाते हैं। इन उपरोक्त अवयवों द्वारा खाद्य-पदार्थोंका रस

बनता है। फिर वही रस यकृत प्लीहामें पहुंचकर रक्त रूप बन जाता है। जैसे—सुश्रुतमें भी लिखा है :—

स खल्वाप्यो रसः भुक्तमार्गस्थैः श्रोतोभिराकृष्यमाणः।
यकृत्प्लीहानौ प्रात्य रागमुपैति रक्त संज्ञाश्चान्तरंलभते ॥

भवीत चात्र

रञ्जितास्तेजसात्वापः शरीरस्थेन देहिनाम्।
अव्यापन्ना प्रसन्नेन रक्तमित्यभिधीयते ॥

सकल धातु प्रीणनः सारः।

जो शरीरको जीवन देता है और शरीरका पोषण करता है। रस बनाते समय सर्व प्रथम कार्य मुंख, दांत, जीभका है। इसके अतिरिक्त कुछ और ग्रन्थियां जो जीभके नीचे, जवड़ोंके नीचे रहती है; जिनके द्वारा भोजन करते समय लाला थूक पैदा होते हैं। दांतोके द्वारा चर्वण करते समय ल ला थूक मिलनेपर जिह्वा भोजनको इधर-उधर पलटनेका काम करती है, जिससे कि भोजनका समस्त भाग रस रूप बन जाय। फिर वह रस-रूप भोजन अन्ननलिका द्वारा सीधा आमाशयमें पहुंचता है। वहां वह आमाशय रसके साथ मिल जाता है। जिससे इसमें अम्लता आजाती है। यहांपर इसका क्षारीय गुण नष्ट हो जाता है। केवल अम्ल गुण ही रह जाता है। फिर यह आमाशयिक पेशियों द्वारा और पतला हो जाता है, जिससे और अधिक सुपच हो जाता है। इस क्रियासे यह रस प्रति दिन १० से २० पौंड तक पैदा होता है।

यहांकी गतिके कारण वसा-स्निग्धताके कण अलग-अलग हो जाते हैं। बाकीका अंश आमाशयिक ग्रन्थियों द्वारा आकृष्ट होकर रसप्रणालियों द्वारा महा रसवाहिनी स्रोतमें पहुंच कर हृदयके वाम भागमें पहुंच जाता है। आमाशयमें ३ घण्टे तक भोज्य पदार्थ रहते हैं।

लेकिन रस क्रिया चालू होने पर यह रस सूक्ष्मान्त्रके प्रथमांश ग्रहणी नामक कलामें आता है। उस समय इसमें और भी रस आकर मिलते हैं। जैसे—क्लोम से पित्त और अग्न्याशयसे अग्न्याशय रस। इनके मिलनेसे भोजन फिर क्षारीय हो जाता है। इस उपरोक्त रसों के संमिश्रणसे फिर और भी सुपच बन जाता है। इस भोजनका रंग सफेद हो जाता है। ये दोनों, क्लोमसे पित्त और आग्न्याशयसे अग्न्याशय रस पाचन क्रिया आरम्भ होनेके साथ ही बनते हैं और समाप्ति होनेपर ये भी अपना कार्य बन्द कर देते हैं। इस उपरोक्त क्रियाके बाद भोजन सुक्ष्मांत्र में जाता है, जिसकी लम्बाई २७ फुटके लगभग है। यहाँ पर भोजन-रसमें क्षुद्रान्त्रों का क्षारीय रस फिर मिल जाता है, जिससे आहार और सुपच हो जाता है। पूरे भोजनका पाचन यहाँ ही आनेके बाद होता है। फिर इस सूक्ष्मांत्रके द्वारा पूर्णतया चूस लिया जाता है।

केवल मलीय अंश याने छूछ ही बाकी रह जाता है। भोज्य रस के चूसनेका काम अंत्रस्थित अंकुरों द्वारा होता है जो आंतोंकी दीवारोंमें छिपे हुये रहते हैं। वे अंकुर इस रसको खींचकर रस वाहिनियों को दे देते हैं। वसा या स्निग्ध पदार्थों का पाचन भी अच्छी तरहसे यहीं पर होता है। क्षुद्रान्त्रों से बचा भाग जब वृहदांत्रमें पहुंचता है, तब छूछमें रहा हुआ जलीय अंश यहां शोषित किया जाता है। जलका शोषण यहांके सिवाय कहीं पर भी नहीं होता, वह भी अन्तिम भागमें सबसे अधिक होता है। इस वृहदान्त्रके द्वारा छूछ याने मलीय अंशको छोड़कर तमाम भोज्य द्रव्यका पाचन हो जाता है। तथा इसीके द्वारा मलीय अंश गुदामार्गसे बाहर निकल जाता है। इसलिये मुंहसे अगर भोजन न पहुंचने सके तो गुदामार्गसे भी दूध वगैरहके देनेसे वृहदांत्र के द्वारा पाचन होकर शरीरका पोषण हो जाता है। निद्राके समय बेहोश अवस्थामें दिया हुआ भोजन अच्छी तरहसे नहीं पचता है।

"नाड़ी जिह्वास्य मूत्राणां परीक्षांयो न विन्दति।
मारयत्याशु जन्तून्नहि सवैद्यो न च शोभनः॥"

आयुर्वेदमें नाड़ी परीक्षाको अत्यधिक महत्व दिया गया है। शारीरिक बीमारियोंमें वात, पित्त, कफको आधार मानकर ही निदान किया जाता है। आयुर्वेदमें नाड़ी परीक्षा विधिका बहुत वर्णन किया है, तथापि इसके द्वारा रोगका निदान करना आसान नहीं है। जबतक वैद्यको हजारों रोगियोंकी नाड़ी देखनेका अवसर प्राप्त नहीं होगा, तब तक इस परीक्षामें पूरा अनुभव नहीं हो सकेगा। शास्त्रमें इसकी परीक्षाके बारेमें पक्षियोंकी चालका ही उदाहरण दिया है। जैसे— वातकी नाड़ी, सर्प या जौंककी गतिसे चलती है। पित्तके दोषसे कौवा और मेढ़ककी भाँति कूद कूदकर नाड़ी चलती है। कफकी नाड़ी हंस, मोर या कबूतरकी तरह गम्भीर, स्थूल, स्निग्ध गतिसे चलती है। इस तरह जो वर्णन किया है, उससे प्रत्येक मनुष्यको ज्ञान होना बहुत कठिन है। इन सब चालोंका ज्ञान अनुभव द्वारा ही प्राप्त हो सकता है। अनुभवके लिये किसी इन्डोर अस्पतालमें २-३ साल तक नवीन वैद्यको रहनेकी आवश्यकता पड़ती है। आतुरालयमें अभ्यास करनेके बाद ही वैद्यको नाड़ी ज्ञान हो सकता है। नाड़ी ज्ञानके अभावमें जहाँ चिकित्सा की जाती है, वहाँ सफलता नहीं मिलती और साथ-ही-साथ वैद्य समाजकी ओर भी लोगोंकी आस्था कम हो जाती है। इस प्रकार आयुर्वेदकी प्रतिष्ठा पर धक्का पहुंचता है।

आशा है, प्रत्येक वैद्य बन्धु इस नाड़ी परीक्षाके प्रकरणको क्रियात्मक रूपसे ग्रहण करनेका प्रयत्न करेंगे।

## आयुर्वेद विधिसे नाड़ी परीक्षा

धन्वन्तरि मतानुसार नाभिसे उत्पन्न होनेवाली २४ धमनियाँ देहमें रहती हैं, जिनमें १० ऊर्ध्वगा, १० अधोगा, ४ तिर्यगा फिर इनमें

असंख्य शाखा उपशाखायें होती हैं। इनमें बहुतोंका कार्य रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, श्वासोच्छ्वास क्रिया, हंसना, बोलना आदि हैं। कुछका काम, वात, पित्त, कफ, रक्त वहनादि क्रिया करनेका है। इन वातादि वहन करनेवाली धमनियोंको शाखा करमूलमें रहती है। उसको जीव साक्षिणी कहा है। आयुर्वेदमें इसको वहिः प्रकोष्ठी या धमनी कहते हैं। यह हाथमें मणिबंध और अंगुष्ठ मूलमें रहती है। उस पर अंगुली रखकर नाड़ीकी गति देखनेको नाड़ी परीक्षा कहते हैं। यद्यपि शरीरमें अनेक स्थानोंपर जैसे पैरोंके गुल्फ, नाक कण्ठादि स्थानों की धमनियों पर भी परीक्षाका कार्य हो सकता है, तथापि उपरोक्त स्थानोंमेंसे हाथकी नाड़ी को ही प्रधानता दी है। असाध्यावस्थामें हाथकी नाड़ी लुप्त हो जाती है, तब अन्य स्थानोंकी नाड़ियोंसे परीक्षा की जाती है। नाड़ी परीक्षा करते समय पुरुषकी दक्षिण और स्त्रियों के वाम हस्तकी नाड़ी देखी जाती है। क्योंकि स्त्री-पुरुषके भेदसे नाड़ी के आदि मूल विपरीत रहते हैं। परीक्षा करते समय चिकित्सक और रोगीको शान्त और अनुद्विग्न मनसे बैठना चाहिए। वैद्य अपने बायें हाथसे रोगीकी दक्षिण हाथकी कुहनीको सहारा देकर एवं कुछ संकुचित कर फिर मणिवंधके अंगुष्ठकी जड़से २ अंगुल नीचे तर्जनी, मध्यमा और अनामिका इन तीन अंगुलियोंको धमनीके ऊपर रक्खे। इस तरह तीन बार रख-रख कर छोड़े। यद्यपि नियम पुरुषके दक्षिण हाथकी तथा स्त्रियोंमें बाम हाथकी परीक्षा करनेका ही है तथापि भ्रम न हो जाय इसलिये दोनों-के-दोनों हाथोंमें परीक्षा करनी चाहिये। परीक्षाका सर्वोत्तम समय प्रातःकाल है।

अतः प्रातःकाल ही नाड़ी परीक्षा करना अभीष्ट है। निद्रितावस्था में, परिश्रम करनेके उपरान्त, व्यायाम, व्यवाय एवं भोजनोपरान्त, मार्ग-गमनोपरान्त, तैल मर्दनके बाद, सूर्याभिताप सेवनोपरान्त तथा क्षुधातुर एवं तृष्णातुर रोगियोंकी नाड़ी परीक्षा नहीं करनी चाहिये।

क्योंकि उपरोक्त कारणोंसे नाड़ी द्वारा वास्तविक रोग एवं शारीरिक शक्तिका ज्ञान यथार्थ रूपसे नहीं हो सकता।

अभी भी ऐसो गाथायें सुननेमें आती हैं कि अमुक वैद्यजी अथवा हकीमजो केवल रोगीकी नाड़ी देखकर ही सम्पूर्ण अवस्था बता देते थ। मुगलकालीन समयकी ऐसी बहुत-सी गाथायें आज भी सुननेम आती हैं कि मलिकाओं एवं शहजादियोंके रोगकी परीक्षा हकीम केवल नाड़ी द्वारा ही कर लिया करते थे। केवल मणिबन्ध तकका ही भाग हकीम देख सकते थे और रोगीका सम्पूर्ण अङ्ग पर्देमें रहता था। उस समयके युगमें हो सकता है कि यह सत्य घटनायें हों परन्तु आजकलके वैज्ञानिक युगमें कोई भी उनपर विश्वास नहीं कर सकता। आजका युग कसौटीका युग है। प्रत्येक वस्तु प्रत्यक्षके आधार पर अधिष्ठित है। लिखनेका तात्पर्य यही है कि रोग-विज्ञानोपायमें नाड़ी परीक्षा एक प्रधान अङ्ग है। बिना पूर्ण नाड़ी ज्ञान हुए रोग-ज्ञानमें कुछ कठिनाई अनुभव होती है। अतः नाड़ी ज्ञान सम्यक् रूपसे होना आवश्यक है।

प्रातः काल शौचादि क्रियाओंसे निवृत्त होकर थोड़ी देर विश्राम कर लेनेके बाद नाड़ी परीक्षा कराना उत्तम है। मध्याह्नमें नाड़ीका वेग हल्का पड़ जाता है, तथा सायंकाल पुनः बढ़ जाता है। अतः इन समयोंमें पूरा बोध नहीं होता है। केवल नाड़ी परीक्षा द्वारा ही सभी रोगोंका तथा उनके कारणोंका ज्ञान सुयोग्य वैद्य एवं हकीमों को सहज ही हो सकता है यह धारणा नितान्त भ्रामक है।

नाड़ी ज्ञानके लिये यह जानना आवश्यक है कि नाड़ीमें स्पन्दन किस प्रकार होता है तथा शरीरके किस भागसे उसका सम्बन्ध है। स्पन्दन का सम्बन्ध हृदयके उस कार्यसे है जिसके द्वारा वह समस्त शरीर को जीवयुक्त रक्त पहुंचाता है। हृदयमें संकोच होनेके कारण तद्गत रक्त, रक्त वाहिनी नलिकाओं ( धमनियों ) में फेंका जाता है। संकोचावस्थाके उपरान्त विकासावस्था होती है। इन दोनों अवस्थाओं

के कारण हृदयसे रक्त फेंके जानेपर एक प्रकार का स्पन्दन होता है और वही स्पन्दन धमनियोंमें ज्ञात होता है। इस स्पन्दन का सम्बन्ध हृत ध्वनि (Cardiac Sund) से हैं।

वही स्पन्दन अंगुष्ठ मूलके पास वहिप्रकोष्ठी या धमनीमें प्रतीत होता है। इसके द्वारा ही शरीरके किसी भी अंगमें रोग होनेसे उसका प्रभाव नाड़ीपर पड़ता है। जैसे पांवकी चोटसे भी नाड़ीकी गतिमें अन्तर आ जाता है। क्योंकि धमनी तीनों दोषोंको वहन करती है और ये दोष रक्तके साथ सम्पूर्ण शरीरमें फिरते रहते हैं।

अतः नाड़ी केवल वात, पित्त, कफ की प्रकृति विकृतिका ज्ञान कराती है, जिसके द्वारा आन्तरिक शक्ति कितनी बलवती है, कौन सा रोग है, रोगका बल कितना है—इन सब बातों का सामान्य रूपसे अनुमान हो सकता है। नाड़ीके स्पन्दन हृदय की ताकत, कमजोरी, संकोच और विकासके अनुरूप कम ज्यादा होते रहते हैं। स्वस्थ मनुष्य की नाड़ी सबला, स्थिर, और समान रूपसे चलती है। किन्तु रोग होनेपर वातादि धातुओंमें विकार होने पर क्रियामें विषमता आ जाती है जिससे नाड़ी अस्थिर, निर्बल, भारी, कठोर प्रतीत होती है। स्वस्थ और रुग्नावस्थामें नाड़ीके स्पन्दन का मिलान करनेसे स्वस्थ अस्वस्थका पूरा ज्ञान हो जाता है। अनियमित स्पन्दन अरिष्ट सूचक माना जाता है। रस रक्तादि दूष्योंमें विकृति, वात, पित्त, कफके दूषित होनेपर ही होती है पर किसी दोषसे कम एवं किसी दोषसे ज्यादा। जैसे वात, पित्तजन्य दोषोंमें विकृति विशेष हो जाती है तब नाड़ी टेढ़ी और कूदती प्रतीत होती है। वात और कफमें विकृति होनेसे टेढ़ी और मंद चाल प्रतीत होती है। पित्त और कफ विकृत होनेपर नाड़ी बारम्बार कूदती और मेंढ़क की चाल वाली मालूम देती है। तीनों दोषोंके विकृत होनेपर तीनों दोषोंयुक्त गति वाली नाड़ी चलती है। जब नाड़ी की गति क्षण क्षणमें स्थान

बदलती, कूदती, एवं अति वेगयुक्त अति वक्रगतिसे चलने लगे या अति मन्द, अति स्थूल, अति कठिन हो जाय तो रोग को असाध्य समझना चाहिये। यदि ३० स्पन्दन समान रूपसे चलकर विश्राम लेता हो तो समझना चाहिये कि जीवनीय शक्ति अपना कार्यकर रही है। १०-१२ स्पन्दनके बाद नाड़ीमें रुकावट प्रतीत हो तो रोगकी प्रबलताका द्योतक समझना चाहिये।

स्वाभाविक स्थितिसे नाड़ीकी गति कम होतो दुर्बलता या मस्तिष्क में रक्तकी अधिकता समझनी चाहिये।

ज्वरमें नाड़ी ऊष्ण स्पर्श और वेग युक्त चलती है। वात ज्वरमें नाड़ी भारी-कठिन वेग युक्त रहती है। पित्त ज्वरमें अत्यन्त वेग युक्त कठिन चलती है। कफज्वरमें मन्द चालसे चलती है। वात पित्तकी नाड़ी कभी सर्पके समान कभी मेंढ़कके समान चलती हुई तर्जनी और मध्यमा अंगुलीके नीचे विशेषतः प्रकट होती है। वात कफ की नाड़ी कभी सर्पगतिसे कभी हँस गतिसे चलती हुई तर्जनी अनामिकाके नीचे स्पन्दन विशेष रूपसे करती है। पित्त कफकी नाड़ी कभी कौआ या मेंढ़क, व हँसके समान चालमें मध्यमा-अनामिकाके नीचे प्रकट होती है। सन्निपात रोगमें काष्ठकूट या तीतर की गतिसे ३-४ बार स्पन्दन करके रुक जाती है और फिर चलने लगती है तथा फिर रुकती है, या २-३ बार स्पन्दन करके फिर ठहर जाती है, ऐसे अनेक लक्षण होते हैं। ज्वरमें नाड़ी गरम अधिक वेगयुक्त चलती है। काम ज्वरमें और क्रोध ज्वरमें नाड़ी तेज चलती है; रक्त दोषसे गरम तथा कठार चलती है। चिन्ता और भयसे नाड़ी मन्द; आम दोषमें भारी, गर्भिणी स्त्री की नाड़ी गम्भीर पुष्ट और हल्की चलती है। मन्दाग्नि, धातुक्षयमें मन्दतर चलती है। क्षुधा लगने पर चंचल, भोजनके बाद मन्द अतिसारमें उतावली, एवं दीप्ताग्नि वालोंकी नाड़ी हल्की और तेज युक्त चलती है। कास तथा यक्ष्मामें क्षीण मंद चलती है। पाण्डु और

कामलामें चंचल तीक्ष्ण रहती है। शूल रोगोंमें:—वातज शूलमें टेढ़ी, पित्तज शूलमें अत्युष्ण वेगवती, कफज शूलमें मंद और भारी, आमज शूल या कृमि जन्य शूलमें भारी, तेज झटका देती हुई चलती है। श्वास रोगमें वेगके समय नाड़ी तेज; दौरा शान्त होनेपर मंद एवं हिक्का रोगमें नाड़ी अस्थिर वेग पूर्वक चलती है। मदात्ययमें सूक्ष्म वेगवती, उष्ण कठिन जड़ युक्त होती है। इसी तरह त्रिदोषज असाध्य व्याधिमें कभी मन्द कभी तेज, कभी शिथिल, कभी रुककर और कभी बिल्कुल गायब हो जाती है। जिस रोगमें नाड़ी अपने स्थानसे कुछ स्खलित हो जाय वह रोगी ३ दिनमें मर जाता है। जिसका स्पन्दन अनामिकाके नीचे ही प्रतीत हो तो ४ प्रहरमें वह रोगी मर जाता है। जिसका स्पन्दन २ अंगुल दूर प्रतीत हो वह १॥ प्रहरमें मर जाता है। जिसका स्पन्दन २॥ अंगुल दूर प्रतीत होता है वह १ प्रहरमें ही मर जाता है। जिसका स्पन्दन तीनों अंगुलियोंके स्पर्शमें प्रतीत न होता हो वह आधे प्रहरमें ही मर जाता है।

यदि रोगीका शरीर विशेष उष्ण हो और नाड़ी अति कमजोर प्रतीत होती हो तो वह रोगी ३ दिनमें ही मर जाता है। अथवा जिसकी नाड़ी टूट-टूटकर चलती हो या बीच-बीचमें बन्द हो जाती है वह उसी दिन चला जाता है। इस नाड़ी परीक्षाके समय अन्य परीक्षाओं की सहायता जैसे—ज्ञानेन्द्रियाँ, हृदय, फुफ्फुस, उदर आदि अवयवों की भी परीक्षा करनी चाहिये। इस नाड़ी परीक्षाका प्रधान यन्त्र हाथ ही है। रोग परीक्षामें हाथ बहुत सहायता करता है। शारीरिक गर्म्मी, शीतलता, स्निग्धता एवं रूक्षताका ज्ञान भी इसीके द्वारा होता है। इसी तरह शरीरके भीतर अमुक अवयव नर्म है, अमुक अवयव कठिन है, या भीतर गांठ है, अथवा शोथ है, आदि सभी बीमारियों की परीक्षा भी हाथ ही के द्वारा होती है। अनुभवी वैद्य भी इसी हाथकी सहायतासे नाड़ी परीक्षा करके गरमीका ठीक नाप बता देते

हैं। जितना काम थर्म्मामिटर करता है उतना ही काम अनुभवी हाथ की ये अँगुलियाँ कर देती हैं। अनुभव बिना यह नाड़ी ज्ञान होना बहुत कठिन है अतः योग्य शिक्षककी देख-रेखमें इस कामको सीखना नवीन वैद्यके लिये अत्यन्त आवश्यक है। इस कामके बिना वैद्य अधूरा ही रह जाता है।

## डाक्टरी मतसे नाड़ी परीक्षा

आयुर्वेदकी तरह पाश्चात्य विज्ञान वेत्ताओंने नाड़ी परीक्षामें दोषादिकों को नहीं माना है परन्तु उन्होंने भी दूसरा ढंग निकाल रक्खा है। वे लोग भी इसकी कितनी ही तरहसे परीक्षा करते हैं। स्पन्दन संख्या, सम-विषमगति, उतावली नाड़ी, धीमी नाड़ी, भरी हुई नाड़ी, छोटी नाड़ी, सख्त या कोमल नाड़ी, अनियमित नाड़ी, आन्तरीया नाड़ी आदि भेद माने हैं। स्पन्दन संख्या प्रकृति भेद, बल भेदसे न्यूनाधिक होती रहती है। स्वस्थावस्थामें नाड़ीके स्पन्दन १ मिनटमें निम्नलिखित कोष्ठके अनुसार होते हैं।

| आयु | प्रति मिनट | स्पन्दन | आयु | प्रति मिनट | स्पन्दन |
|---|---|---|---|---|---|
| गर्भमें | " | १४० | २० | " | ८५ |
| सद्योजात | " | १३० | ४० | " | ७५ |
| प्रथम वर्ष | " | १२० | ६० | " | ७० |
| द्वितीय वर्ष | " | ११० | | | |
| तृतीय वर्ष | " | १०० | वृद्धावस्थामें | | ७५ से ८० |

सप्तम वर्षसे १४ वर्षकी आयु तक ८६ से ९० ।

पुरुषोंकी अपेक्षा स्त्रियोंकी नाड़ीकी गति ज्यादा होती है। याने १०-१५ तक। वृद्धावस्थामें निर्बलता बढ़ जानेसे नाड़ीकी गति अनियमित हो जाती है, तथा युवा पुरुषोंमें भी रोग विशेषके कारण दुर्बलता होनेपर नाड़ीकी गति बढ़ जाती है। किसी-किसी मनुष्यकी स्वस्था-

वस्थामें भी नाड़ी की गति बढ़ी हुई रहती है। याने १०० से १२० तक, प्रति मिनट हुआ करती है। समान्य रीतिसे हृदय जितना बलवान होता है, उतनी ही नाड़ीकी गति कम होती है। और जितना हृदय कमजोर होता है, उतनी ही नाड़ीकी गति बढ़ जाती है। इस अभिप्रायसे किसी भी रोगके कारण कमजोरी आनेपर गति तीव्रतर हो जाती है। सोनेकी बजाय जागने पर, सायंकी अपेक्षा प्रातः, चलनेकी अपेक्षा बैठे रहने पर गति बढ़ जाती है। काम, क्रोध, भयसे गति बढ़ती है। चिन्तासे कम हो जाती है। इसी तरह श्वासोच्छ्वास क्रियामें भी ऐसा ही नियम मानते हैं।

| आयु | प्रतिमिनट श्वासगति |
|---|---|
| २ माससे २ वर्ष तकके | ” ३५ |
| २ वर्षसे ६ वर्ष तककी | ” ३० |
| ६ वर्षसे १२ वर्ष | ” २० |
| १५ सालमें | ” १८ |
| युवावस्थामें | १६-१८ |

इस हिसाबसे श्वासोच्छ्वासमें नाड़ी की गति चौगुनी होती है। किन्तु न्युमोनिया, इतर फुफ्फुस जन्य बीमारियोंमें १॥ या २ दुगुनी भी हो जाती है।

स्त्रियोंमें श्वास अधिक रहता है।

इसी तरह नाड़ीकी गतिका सम्बन्ध शारीरिक उष्णताके साथ भी रहता है। सामान्यावस्थासे ८-१० बार स्पन्दन अधिक होने पर १० डिग्री गरमी बढ़ जाती है। इस नियमसे ज्वर जन्य उष्मामें ज्वरकी उष्णता ज्यों-ज्यों बढ़ती जाती है, त्यों-त्यों नाड़ीकी गति भी बढ़ जाती है।

ज्वरके बिना ही यदि नाड़ी की गति बढ़ जावेतो वहां हृदयकी दुर्बलता समझना चाहिये। प्रायः अपतन्त्रक, गलगण्ड, रक्ताल्पता, हृद्रोग आदि बीमारियोंमें ज्वरके बिना भी नाड़ीकी गति बढ़ जाती है। इसी तरह गर्दन तोड़, मोतीझरा, इनफ्लूएन्जा, प्लूरिसी, विषम

ज्वरादि रोगोंमें नाड़ीकी गति ज्वरोत्तापकी अपेक्षा कम हो जाती है। तथा निम्नरोगोंमें गति क्षीण हो जाती है। जैसे अपस्मार, कामला, उन्माद, मधुमेह, वृक्करोग, हैजा, धमनी काठिन्य, रोग जन्य दुर्बलता आदि। विषादिके अति सेवनसे हृदयका अवरोध होनेपर नाड़ीकी गति अति शिथिल हो जाती है याने ३० तक घट जाती है। ऐसे ही उपदंशजन्य रोगोंमें, विद्रधिमें, विषजनित रक्तविकार सन्यास, मूर्च्छा, सन्निपातादि रोगोंमें नाड़ीका स्पन्दन कम हो जाता है। पश्चात्य चिकित्सक इस परीक्षामें तीन बातोंका ध्यान विशेष रखते हैं :—

(१) नाड़ीकी गति द्रुत है या मन्द (शार्प-पल्स) (२) नाड़ीका आकार छोटा है या बड़ा, (३) नाड़ी कठोर है, या कोमल। कठोरता और संहति इसके दो पर्य्यायवाचक शब्द हैं। दो स्पन्दनोंके बीच विराम कालमें नाड़ीपर एक ओर से दूसरी ओर तक दबाव दिया जाय तब संहतिका ज्ञान होता है। बाल्यावस्थामें धमनीकी दीवार कोमल होती है फिर आयु वृद्धिके साथ २ कठोर होती जाती है। तब दृढ़-रज्जुवत प्रतीत होती है, इसको अंगुलीसे दबाने पर भी गतिका अवरोध नहीं होता। इस तरह कोमलावस्थामें अंगुलीसे दबाने पर दीवारका बोध नहीं होता, और गति रुक जाती है।

रक्तकी अधिकता वाले ताकतवर मनुष्यके ज्वर होनेपर, तथा मस्तिष्क शोथमें, यकृतके रोगम, सन्धिवातादि रोगोंमें नाड़ी तेजीसे अधिक कठोर चलती है, यह चाल भयप्रद मानी है। ज्वरावस्था में यदि उपरोक्त चालसे नाड़ी बहुत दिन चले तो रोगीकी आशा बचने की कमही रहती है। नाड़ीका उतावलापन घटनेपर अच्छे होनेकी आशा रहती है। इसको कम करनेके लिये सबसे अच्छा उपाय यही है कि सिरावेधके द्वारा अथवा जलौका पातन, या सींगी लगाकर रक्तके दबाव को कम कर देना चाहिये।

विरेचन देनेसे भी रक्तभार कम हो जाता है जिससे संहति

न्यून हो जाती है। दुर्बल मनुष्यको ज्वर होनेपर अथवा किसी भागमें शोथ होनेसे तीक्ष्ण और छोटी नाड़ी चलती है। आंतोंमें या उदर कलामें शोथ होनेपर भी उतावली कठोर और छोटी नाड़ी चलती है। यह छोटी होते हुये भी इतनी कठिन होती है कि स्पर्शमें बारीक लोहेके तारके समान कठिन लगती है। यह नाड़ी भी रक्तके दबावको बताती है। धमनी जितनी कोमल रहती है उतनी ही उसमें व्याधि नाशक शक्ति अधिक रहती है। कठोर नाड़ी होनेपर रोगसे लड़नेके लिये उसको अधिक परिश्रम करना पड़ता है। कठोर नाड़ी वालोंकी आयु भी कम ही होती है।

ज्वरकी साधारण अवस्थामें नाड़ी की गति अवश्य बढ़ती है। परन्तु उसके साथ श्वासगति भी बढ़ जाती है। जबतक दोनों का अनुपात एकसा रहे, तबतक रोगीके बिगड़ने का भय नहीं होता। नाड़ीकी पुष्टता-कृशता का कारण हृदयका स्पन्दन है। यदि हृदयके बाम निलयसे महाधमनीमें जाने वाले रक्त तथा रक्ताणुओंके परिमाणमें अधिकता होगी तो स्पन्दनमें पुष्टता रहेगी। यदि शरीरमें तरल द्रव उत्तपादिका परिमाण अधिक होगा तो कृशता रहेगी।

स्वस्थ और बलवान पुरुषकी नाड़ी सदा पूर्ण रहती है। किसी कारण विशेषसे रक्ताभिसरण वेगकी बृद्धि हो जाय तो नाड़ी स्थूल हो जाती है।' इसके विपरीत रक्तश्राव, अतिसार, वमन, विषूचिका, प्रभृति रोगोंके कारण द्रवके अधिक निकल जानेपर अथवा हृदय को दुर्बल करनेवाले रोगोंके कारण हृदयगति और रक्ताभिसरण क्रिया मन्द हो जाती है। ऐसे समयमें नाड़ी कृश हो जाती है। हृदयकी कमजोरी की अधिकताके कारण नाड़ी बहुत कमजोर बारीक तन्तुके समान दिखलाई देती है। नाड़ीके बलाबल या रक्तभारके अनुसार ही नाड़ी बलवान क्षीण, लुप्त होती है। रक्तभारके बढ़नेसे बलवती, रक्त भारकी कमीसे क्षीण नाड़ी, रक्तक्षय, हृद्दौर्बल्यादि कारणोंसे लुप्त

नाड़ी होती है। इस उपरोक्त बातोंका बोध अंगुलियोंसे नाड़ी देखने से भी हो सकता है। विशेष निर्णय रक्तभार मापक यन्त्रसे ही होता है। स्वस्थ मनुष्यके शरीरमें प्रति स्पन्दनके साथ वाम निलय खण्डसे १॥ छटांक रक्त महाधमनीमें प्रवेश करता है। इस हिसाबसे ८० बार स्पन्दन होनेसे छः पौण्ड रक्त महा धमनीमें फेंका जाता है। यदि उतने ही समयमें २० स्पन्दन बढ़ जावे तो १॥ पौण्ड रक्त १ मिनटमें महा धमनीमें ज्यादा चला जाता है जिससे नाड़ी पुष्ट हो जाती है, और रक्तभार बढ़ जाता है। रक्तभारमें अति वृद्धि अथवा अति न्यूनता का होना घातक चिन्ह समझा जाता है।

### रक्तभार वृद्धिमें कारण :—

तीव्रसंक्रामक रोग, अति चिन्ता, अति क्रोध, कसरतकी कमी, जीर्ण रक्त विकार, पुराना वृक्करोग, मधुमेह, धनुर्वात, अति मद्यपान, विष्टब्धाजीर्ण, धमनीकोष–काठिन्य, अध्यशयन, गरिष्ठ भोजन, रजोवरोधादि कारणोंसे रक्तका चाप बढ़ जाता है यह चाप १५, से २५० तक या इससे भी ज्यादा भी मिलीमिटर तक बढ़ जाता है।

### रक्तभार क्षयमें कारण :—

हृदय जनित व्याधियोंके कारण, मानसिक चिन्ताके कारण, अतिसार, मन्थर ज्वर, राजयक्ष्मा, रक्तपित्त, 'रक्तश्राव, अत्युग्र विष सेवन, अति लंघन, अति शारीरिक कृशताके कारण रक्तका दबाव घट जाता है। १०० से ८० मिलीमीटर या इससे भी कम हो जाता है।

स्वस्थ मनुष्यके विश्रामके समय रक्तका चाप ११७ से १३५ मिली मीटर तक रहता है। इस चापको जाननेके लिये आयुकी संख्यामें १०० और मिलानेपर जो संख्या होती है उतना ही स्वस्थ पुरुषके रक्तका दबाव रहना चाहिये। मांसाहारी और मद्यसेवीका चाप अधिक रहता है। इस यन्त्रका माप (स्फिग्मो मेनोमीटर) Sphygmeno-

meter मापक यन्त्र द्वारा किया जाता है। इस यन्त्रका निर्म्माण थर्म्मामीटरकी तरह पारदके द्वारा ही होता है। इसमें ५ इंच मोटे कपड़े की १ पट्टी होती है जो हाथपर बाँधनेके काम आती है। इसमें एक रबड़की नली लगी रहती है जिसका सम्बन्ध पारे वाली नलीके साथ एवं पट्टीके साथ रहता है। इसी नलीके अन्तमें एक रबड़का पम्प लगा रहता है, जिसके द्वारा हवा देनेसे हवा नलीके रास्ते होकर पट्टीके भीतरसे बांहकी धमनीपर दबाव डालती है, जिससे पारा नलीमें चढ़कर रक्तभार को बतलाता है। रक्तमापक यन्त्र द्वारा परीक्षाके समय रोगीको निश्चिन्तता पूर्वक बैठाकर या सुलाकर हाथपर पट्टी बाँधनी चाहिये। अगर बैठाकर परीक्षा करनी हो, तब तो हाथको मेजपर सीधा करके रक्खे और अगर सुलाकर परीक्षा करनी हो तो हाथको बिछौनेपर समस्थलपर रखकर यन्त्रको सीधाकर खड़ा कर दे। फिर बायां हाथ नाड़ी पर रक्खे और दाहिने हाथसे रबर निर्मित बल्बको बार-बार दबाकर हाथपर बंधी हुई पट्टीमें हवा भरता रहे। जब तक नाड़ीका स्पन्दन बन्द न हो। जब स्पन्दन बन्द हो जाय, तब हवा भरना बन्द कर दे। और मीटरमें लगे हुए निशानोंकी तरफ ध्यान पूर्वक देखता रहे। फिर हवा भरनेवाले बल्वके ढक्कनको आहिस्ते-आहिस्ते खोलता जावे। जिससे वायुका दबाव कम होने लगे। वायु के निकलते समय जब नाड़ीका चलना प्रारम्भ हो, उस समय जहांतक पारा चढ़ा हो, उस समय हृदयके आकुंचन कालमें रक्तका चाप ( Blood pressure ) माना जाता है। किन्तु इस परीक्षाके समय मीटरमें लिखे हुए अंक पढ़नेमें सावधानी रखनी चाहिये। अन्यथा थोड़ा-सा भी फर्क हो जानेसे ही परीक्षामें गड़बड़ी हो जाती है। याने १०-२० अङ्कोंकी कम-बेशी हो जाती है।

दूसरी परीक्षा स्टेथिस्कोपकी सहायतासे की जाती है। इस परीक्षाकी विधि यह है कि परीक्षाके समय हाथमें बंधी हुई पट्टीके नीचे

रक्तभाराधिक्य होनेपर मस्तिष्कमें या अन्यस्थानस्थित धमनीयोंके फटनेका भय रहता है। धमनीयोंके फटनेसे पक्षाघात हो जाता है एवं किसी समय मृत्यु भी हो जाती है।

सामान्यतः स्वस्थावस्थाम धमनीका प्रेसर निम्नानुसार रहता है।

| आयु | आंकुचन चाप | प्रसारण चाप | मध्यान्तर |
|---|---|---|---|
| २ | ८१ | ४५ | ३६ |
| ५ | ९० | ५३ | ३७ |
| १० | १०० | ६२ | ३८ |
| ३० | १२४ | ८२ | ४२ |
| ४० | १२८ | ८४ | ४४ |
| ५० | १३२ | ८६ | ४६ |
| ६० | १३६ | ८८ | ४८ |
| ७० | १४५ | ९२ | ५३ |

अत्यन्त वृद्ध होनेपर दुर्बलताके कारण रक्त चाप, (प्रेसर) कम पड़ जाता है। प्रति रोधक शक्तिकी अधिकताके कारण ही नाड़ी बलवती मानी जाती है। इसका अभाव होनेसे नाड़ी क्षीण हो जाती है। कालेरामें द्रवके निकल जानेसे नाड़ीका स्पन्दन धीमा पड़ जाता है या लुप्त हो जाता है। सामान्यतया रक्त भार प्रेसरके आकुंचन प्रसारणके समय ३० से ६० तकका अन्तर रहता है। इसमें न्यूनाधिक हो जाय, तो भयकी आशंका समझनी चाहिये।

यह उपरोक्त सम्पूर्ण क्रियायें धमनी और हृदयका आश्रय लेकर ही होती हैं। इन दोनोंमें भी प्रधान आश्रय हृदय ही है। इसीके आकुंचन प्रसारणके द्वारा ही नाड़ीकी गति होती रहती है। हृदय जितना पुष्ट होगा, उतनी ही क्रिया शान्त चलती है। जिससे नाड़ीका स्पन्दन भी कम चलेगा। लेकिन जैसे-जैसे दुर्बलता आती जाती है, वैसे-

वैसे ही हृदयकी क्रिया शीघ्रता पूर्वक होने लगती है और इसीसे नाड़ीकी गति बढ़ जाती है। आजकल आधुनिक विज्ञानवेत्ताओंने इन दोनोंकी परीक्षाके लिये भी तरह-तरहके यन्त्र निकाले हैं, जिनके नाम यह हैं—

स्फिग्नोग्राफ पालिग्राफ कर्डियोग्राफ

इनकी विधि बहुत क्लिष्ट है और अनुभवी ही इसके द्वारा ज्ञान प्राप्त कर सकते हैं।

# Urine Examination

## मूत्र परीक्षा

पाश्चात्य मतानुसार मूत्र परीक्षा तीन प्रकारसे की जाती है— दर्शन परीक्षा, रसायनिक परीक्षा (Chemical test) केमिकल टेस्ट) और (Microscopic Examination) माईक्रोस्कोपिक एक्जामिनेशन याने अणुवीक्षण यन्त्र द्वारा परीक्षा।

**दर्शन परीक्षा :—**

इस परीक्षामें निम्नांकित बात देखी जाती हैं—मूत्रका रंग, मूत्रकी मात्रा, Litmus Paper लिट्मस पेपर ( मूत्र परीक्षाका एक कागज विशेष ) पर रासायनिक क्रियामें कागजका किस तरहका रंग हो जाता है। (Specific gravity) स्पेसिफिक ग्रेवेटी ( आपेक्षिक घनत्व ) क्या है ? इन सब बातोंका पता लगाना पड़ता है। जिनका वर्णन पृथक् प्रकरणमें आयेगा।

**मूत्रका रंग :—**

साधारणतया जो मनुष्य स्वस्थ रहते हैं उनके मूत्रका रंग प्रायः Amber yellow ( अम्बर यलो ) अल्प पीत वर्ण युक्त होता है। फिर ज्यों-ज्यों मनुष्यके शरीरमें विकृत अवस्था मिलेगी, वैसे ही मूत्रका रंग

भिन्न-भिन्न रूपमें पाया जायगा। कभी पीत वर्णवाला, कभी गहरे पीत वर्णवाला या काले रंगका।

कुछ रंगों के अनुसार रोग निदान करनेकी सूची ( Chart ) हम नीचे लिखते हैं। जो वैद्य बन्धुओं के लिए रोग निदान करनेमें सहायक सिद्ध होगी।

| Colour कलर या रंग | Cause of Colouration काज आफ कलरेशन ( रंग का कारण |
|---|---|
| 1. Amber Colour अम्बर कलर ( अल्प पीत वर्ण ) | 1. Normal ( नौरमल) स्वस्थ अवस्था |
| 2 गहरे पीत वर्णवाला या भूरा | 2. मूत्रमें Pigments पिगमेंट्स रंगवाले पदार्थ विशेष रूपसे जाते हों तब। |
| 3. Milky ( मिल्की ) दुग्ध वर्णवाला | 3. बसा युक्त मूत्र |
| 4. नारंगी रंगका | 4. औषधका रंग |
| 5. लाल | 5. रक्तांशवाला |
| पीत वर्ण वाला कुछ हरित झलक सहित। | कामला या Jaundice |
| अल्प अस्वच्छ हरित वर्ण वाला, नीली झलक वाला। | विसूचिका या Cholera कोलेरामें या Typhus याने सन्निपात ज्वरमें। |

यह उपरोक्त विवरण हमने वैद्य बन्धुओंकी जानकारीके लिए कुछ सूक्ष्म रूपमें किया है। जहाँ पर अल्प पीत वर्णाकृति वाला मूत्र होगा हम पहले ही लिख चुके हैं कि ऐसा मूत्र स्वस्थ मनुष्यके होगा। अधिक पीला या भूरे रंगका मूत्र पित्त जनित व्याधिमें होगा जैसा ऊपरवाली

सूचीमें लिखा हुआ है। दुग्ध रंगका मूत्र उस बीमारीमें होगा जिसमें औपसर्गिकमेह हो, जिसके मूत्रमें पूय जाती हो या जो मनुष्य विशेष मोटे होते हैं, जिनके शरीरमें वसाका विशेष हिस्सा रहता हैं, उनके भी मूत्रमें वसाजब जातो है मूत्र दुग्ध वर्णका हो जाता है। नारंगी रंगका मूत्र औषधि विशेषसे जो मनुष्य खाता है और वो विशेष नारंगी रंगवाली होती हो उससे भी मूत्र नारंगो रंगका हो जाता है। क्योंकि वे औषधियां मूत्रमें होकर निकलती हैं। अधिक पीला कुछ हरित आभा वाला कामलाके रोगीको होता है। (जिसे पीलिया भी कहते हैं)

गंदे रंगका हरापन लिए हुए जब मूत्र आता है तो इसका अर्थ यह कि कोई त्रिदोषजन्य व्याधि है जैसे सन्निपातिक ज्वर या मोतीभरा।

मूत्र गंध या Odour (ओडर) -मूत्र गंध, रोग परीक्षाका मुख्य अंग है। स्वस्थ मनुष्यके मूत्रकी गन्ध कोई मुख्य गन्ध नहीं होती न तीव्र होती है परन्तु दुर्गन्ध द्योतक नहीं होती। पाश्चात्य विद्वान इसे Faint aromatic odour (फेन्ट अरोमेटिक ओडर) कहते हैं। जो अस्वस्थताका सूचक मूत्र होगा उसमें शोरेकी-सी गन्ध आयेगी। इसका तात्पर्य्य यह कि पाचन क्रिया ठीक नहीं है। दिमागको तीव्र दुर्गन्ध से चलायमान कर देने वाली गन्ध मेह वाले रोगीके मूत्रमें मिलेगी। कतिपय औषधियोकी गन्ध भी मनुष्यके मूत्रमें पायी जाती है जैसे गंदे बेरजेकी गन्ध यह तब ही मूत्रमें मिलती है जब कोई रुग्ण मनुष्य उपमेह, इत्यादि रोगोंसे पीड़ित होकर उपरोक्त औषथियोंका सेवन करता है।

Specific gravity :—(आपेक्षिक घनत्व) यह एक यन्त्र द्वारा जिसे यूरोनोमोटर (Uronommiter) कहते है मापी जाती है। स्वस्थ मनुष्यके मूत्रकी स्पेशिफिक ग्रेविटी Specificgravity 1015—1025 तक होती है और जो शराबी याने मद्यपान करनेवाले मनुष्यों में 1003 तक हो जाती है या अत्यधिक पसीना आनेसे 1040 तक पहुंच सकती है। इस परिमाणसे न्यून या अधिक रुग्ण पुरुषों में ही पाई जायेगी।

Reaction to Litmus Paper ( री एकसन टू लिटूमस पेपर ) लिटमस कागज द्वारा मूत्रकी रासायनिक क्रिया मालूम होती है। यह कागज दो प्रकारके होते हैं एक नील वर्ण वाला दूसरा रक्तवर्ण वाला। यदि रक्तवर्ण वाले कागजको मूत्रमें भिगोयेंगे और वह रक्तवर्णको त्याग कर नीले रंगका हो जाय तो इससे यह स्पष्ट होता है कि मूत्रमें क्षार युक्त (Alkaline) तत्व उपस्थित हैं। यदि नीले कागज को मूत्रमें डालकर देखा जाय और वह नीलेसे रक्त आभा वाला हो जाय इससे यह सिद्ध होता है कि मूत्रमें क्षारों की अपेक्षा अम्ल रस विशेषतया उपस्थित हैं। स्वस्थ मनुष्यका २४ घंटेका मूत्र यदि परीक्षा किया जाय तो Acidic एसिडिक ( अम्लीय ) वाला होगा। मनुष्यके खाद्य पदार्थों का मूत्र पर अत्यधिक प्रभाव होता है।

## रासायनिक मूत्र परीक्षाके लिए मूत्र लेनेकी विधि :—

वैद्यको चाहिए कि विमारसे सुवह सोकर उठनेके बादका मूत्र परीक्षा के लिए लानेको कहे। सुबह उठते ही पहिले पहलका जो मूत्र आता है वह कुछ नीचे छोड़ दिया जाता है इसके बाद का मूत्र कांच की शीशीमें जो अच्छी तरह स्वच्छ की हुई होनी चाहिए इकट्ठा करना परम आवश्यक है। भोजन करनेके २-२॥—घंटाके पश्चात का मूत्र भी परीक्षा के लिए लिया जा सकता है।

## मूत्र परीक्षाके उपकरण :—

Glass test Tube ग्लास टेस्ट ट्यूब ( परीक्षा करने की कांचकी शीशी या नली ) स्प्रोटकी चिमनी, यूरोनोमीटर (Uronometer) Litumus paper लिटूमस पेपर, Pippet पीपेट Chemical reagents केमिकलरी एजेन्ट्स ( रसायनिक पदार्थ ) इत्यादि मुख्य मुख्य यन्त्र मूत्र परीक्षाके लिए परमावश्यक है।

Chlorides :—क्लोराइड्स (क्षार) :—अल्प मात्रामें मूत्र परीक्षा

करनेकी कांचकी नली या Test Tube टेस्ट ट्यूबमें लीजिए उसमें २-४ बूँद Silver-nitrate सिलवर नाइट्रेट (चांदी+शोरे की तिजाब मिश्रित पदार्थ) डालिए इससे मूत्र फट जायेगा इसका तात्पर्य्य यह कि मूत्रमें Phosphate फोस्फेट्स जारहे हैं। फिर इसी फटे हुए द्रवमें यदि Nitric acid नाइट्रिक एसिड (सोरेका तेजाब) डालिए फटापन विलीन हो जायगा, जो अधिक रूपमें था और जो अल्परूपमें रहेगा वो Chlorides क्लोराइड्स हैं। एक स्वस्थ मनुष्य एक दिनमें 12·15 gms ग्राम्स क्षार मूत्र द्वारा बाहर निकलता है।

Phosphates फोस्फेट्स

(a) Alkaline एलकेलाइन Potassium पोटासियम और Sodium phosphat सोडियम फोस्फेट।

(b) Earthy अरदी (खनिज या जमीनमें पैदा होने वाले) Calcium केलसियम और Magnesium phosphates मेगनेसियम फोष्फेट यह दो प्रकारके होते हैं एक भूमिमें उत्पन्न होने वाले दोयं Alkaline एलके लाइन (क्षारीय) होते हैं।

परीक्षा :– एक परीक्षा करनेकी कांचकी नलीमें अल्प मात्रामें मूत्र लीजिए, उसमें Caustic soda solution कोस्टिक सोडा सोल्यूशन के बूंद डालिए और स्प्रीटको चिमनीपर गरम कीजिए। मूत्रमें फटा हुआ एक पदार्थ नजर आयेगा। यह ही Calcium केलशियम और Magnesium phosphate मेगनेसियम फोस्फेट हैं।

Urea यूरिया :—एक मनुष्यके नित्य प्रति बत्तीस ग्राम्स यूरिया मूत्र द्वारा वाहर निकला करता है। यूरिया भोजनमें जो Protein प्रोटेन नामक पदार्थ रहते हैं, उनसे बनता है। दोयं Uric Acid यूरिक एसिड्से बनता है।

Urea यूरिया परीक्षा :—एक भाग Baryta Mixture बरयाटा मिक्सचर लीजिए और उसमें तीन भाग मूत्र मिलाइए। इस मिश्रण

